भगवान् महावीर के २५०० वें निर्वाण महोत्सव के उपलक्ष पर प्रकाशित

श्री खरतरगच्छीय ज्ञान मन्दिर जयपुर
अभयजैन ग्रन्थमाला ग्रन्थांक–३३

अध्यात्म तत्ववेत्ता श्रीमद् देवचन्द्रगणि



रचित

# द्रव्य प्रकाश

द्रव्य प्रकाश सार की लेखिका

विदुषी आर्यारत्न श्री सज्जन श्रीजी

आर्थिक सहयोग

पूज्य मुनि श्री जयानन्दजी के सदुपदेश से प्राप्त

प्रकाशक


## अभय जैन ग्रन्थमाला

C/o अगरचन्द नाहटा

नाहटों की गवाड

बीकानेर ( राजस्थान )

प्रकाशन संवत् २०३३ मूल्य ७) रु०


---

अन्य प्रकाशनों के लिए सूचीपत्र अलग से मंगावें।

# अनुक्रमणिका



---

मुद्रक
हर्षगुप्त
राष्ट्रीय प्रेस,
डैम्पियर नगर, मथुरा।

# भूमिका

भारत आध्यात्म प्रधान देश है। यहाँ ऋषि—मुनियो एव आत्मदर्शी साधको के चरणो मे चक्रवर्ती आदि सदा से नमन करते रहे हैं, अर्थात् बाह्य समृद्धि को यहाँ इतना महत्त्व नही दिया गया, जितना आत्मनिष्ट महापुरुषों को दिया गया है। उपनिषद् गीता, योगवाशिष्ट, जैन आगमो आदि अनेको जैन जनेतर ग्रन्थ आध्यात्मिक प्रेरणा देते रहे हैं। जैन तीर्थकरो ने तो स्वय भोगो को छोड कर त्याग का मार्ग अपनाया और आत्मा की सर्वोच्च-स्थिति 'मोक्ष को प्राप्त किया। उन्होंने तो यहाँ तक कह दिया कि' जिसने एक आत्मा को जान लिया, उसने सबको जान लिया।" और सबको जान लेने के बाद भी अन्तत मुख्य रूप से तो आत्मा को ही जानना होता है एव आत्म-विशुद्धि से ही मोक्ष मिलता है। इसलिए जैन दर्शन तो सर्वोच्च आध्यत्मिक स्थिति को ही महत्त्व देता है। आज के भौतिक वादी युग मे आध्यात्मिक प्रगति के लिए तीर्थकरो, सत—महात्माओ के वाणी का प्रचार बहुत ही जरूरी है, वही विश्व को शाति और कल्याण दे सकता है। इसलिए आध्यात्मिक साहित्य को अधिकाधिक प्रकाशित एव प्रसारित करना अत्यावश्यक है। प्रस्तुत 'द्रव्य प्रकाश' ग्रन्थ भी उसी श्रेणी का एक परमोज्वल रत्न है, जिसके पठन पाठन से आत्म जागरण का आर प्रगति होती है।

जैन दर्शन के अनुसार यह विश्व छ द्रव्यो का समूह—समूमना है। उनमे से पाँच द्रव्य तो जड है, (१) धर्मास्तिकाय (गतिसहायक) (२) अधर्मास्तिकाय (३) आकाशास्तिकाय (४) पुद्-

गलास्तिकाय और (५) काल। छठा द्रव्य जीवास्तिकाय, चैतन्य-ज्ञान स्वरूप है। अत: मूलतः जड और चैतन ये दो ही द्रव्य हैं। चैतन्य स्वरूप आत्मा अनादिकाल से पुद्गलास्तिकाय (जड़) के साथ रहने के कारण अपने स्वरूप को भूल चुका है और पुद्गलों के निर्मित-शरीरादि सभी दृश्यमान पदार्थों में मैं और मेरापना स्थापित करके कर्म-मल सचय करते हुए संसार में परिभ्रमण कर रहा है। इस भवभ्रमण को मिटाने के लिए ही, आध्यात्मिक साहित्य के स्वाध्याय की आवश्यकता है।

प्रस्तुत द्रव्य प्रकाश मे जैन धर्म मान्य छः द्रव्यों का वर्णन है। इस ग्रन्थ के तीन द्वार है। उनमें से पहले में प्रारम्भिक भूमिका के ३९ पद्यों के बाद धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय और काल इन चार द्रव्यों का विवेचन पद्यॉक ४० से ६६ तक किया गया है। दूसरे द्वार मे पुद्गल परमाणु और कर्मों का विवेचन ३५ पद्यों में किया गया है। तीसरा 'जीवद्वार' सबसे बड़ा है, जो १६८ पद्यों का है। इसमें पहले आत्माका स्वरूप बतलाकर फिर मुक्ति मार्ग का निरूपण पद्यांक ४५ से किया गया है। इसलिए तीसरे जीव द्वार को अनुवादिका सज्जन श्री जी ने पूर्वार्द्ध और उत्तरार्द्ध इन दो भागो में विभक्त कर दिया है। ग्रन्थ के प्रारम्भ के छट्ठे एवं अन्त के १५२ वे पद्य में कवि देवचन्द्र जी ने अपनी लघुता प्रदर्शित की है। पद्याक १५३ में पाठक हंसराज की १२८ पद्यों वाली जिस रचना का उल्लेख किया है, उसका अभी तक पता नहीं चल सका है।

द्रव्य प्रकाशकी रचना तत्कालीन ब्रज या हिन्दी भाषा में बीकानेर में रहते हुए देवचन्द्र जी ने भगवान ऋषभ देव जी के मोक्ष

के दिन अर्थात् स० १७६७ माघ वदी १३ को पूर्ण की है। इसमे सहायक 'दुर्गदास' का उल्लेख पद्याक १५८ मे किया है और पद्याक १५६ मे मुलतान के आध्यात्म प्रेमी मिट्ठूमल, भन्दास, मेउदास, मूलचन्द आदि श्रावको की धर्म—प्रीति के कारण इस ग्रन्थ के रचे जाने का उल्लेख किया है।

द्रव्य प्रकाश के तीनों ढालो मे क्रमश ६६, ३५ और १६८ पद्य हैं अर्थात् पद्य सख्या २६६ है। इसमे दोहा, सवैया (इकतीसा और तेईसा) छद का विशेष प्रयोग हुआ है। वैसे चौपाई, सोरठा, चन्द्रायणा, पधडी, अडिल, कवित्त, छप्पय और कुडलिया छद भी प्रयुक्त हैं। यद्यपि 'श्रीमद् देव चन्द्र' नामक ग्रन्थ मे यह 'द्रव्य प्रकाश' पहले छपा था पर पूज्य योगीन्द्र युग प्रधान श्री सहजानदघन जी की प्रेरणा से हमने श्रीमद् देवचन्द जी की पद्यबद्ध रचनाओ की पाण्डुलिपि हस्तलिखित प्रतियो के आधार पर की है, इसी के अन्तर्गत हमारे 'अभय जैन ग्रन्थालय' और 'खरतरगच्छ के 'बडे ज्ञान भण्डार' की हस्तलिखित प्रति के आधार से इसका पाठ तैयार किया है। ग्रन्थ पद्य बद्ध और उसकी भाषा २६५ वर्ष पुरानी होने से पाठको को समझने मे कठिनाई होगी, इसीलिए विदुषी आर्यावर्य सज्जन श्री जी से इस ग्रन्थ का सार गद्य मे लिखवाके मूलग्रन्थ के बाद इस सस्करण मे दे दिया गया है। आशा है तत्त्व जिज्ञासु और आध्यात्म प्रेमी पाठक गण अब इस सस्करण मे अधिक लाभ उठा सकेंगे।

द्रव्य प्रकाश के रचयिता 'खरतरगच्छ' के महान् तत्त्वज्ञ विद्वान् श्रीमद् देवचन्द्र जी हैं। उनका जन्म बीकानेर के निकटवर्ती ग्राम निवासी लूणीया तुलसीदास की धर्मपत्नी धनबाई की कुक्षी मे स० १७४६ मे हुआ था। लघु वय में ही वे खरतर गच्छीय वाचक राजसागरजी के सानिध्य मे आ गये और १३ वर्ष की आयु मे तो

आपने उनसे दीक्षा भी ग्रहण कर ली। आपका जन्म नाम देवचन्द्र था, दीक्षा नाम 'राज विमल' रखा गया। आपने 'ध्यान-दीपिका चौपाई' आदि में अपने दीक्षा नाम 'राजविमल' का भी उल्लेख किया है' पर आपका मूल नाम देवचन्द्र ही अधिक प्रसिद्ध रहा। आपकी जीवनी के सम्बन्ध में तपागच्छीय कवि ने 'देव-विलास' काव्य बनाया है, उसके अनुसार बेनातट में दीक्षा गुरु राजसागर के दिए हुए सरस्वती मंत्र की साधना करके आपने सरस्वती की कृपा प्राप्त की। थोड़े वर्षों में ही आपने अध्ययन करके अच्छी विद्वत्ता प्राप्त कर ली। यु० जिनचन्द्र सूरिजी (चौथे दादा सा०) की परम्परा के वाचक राजसारजी थे। उन्होंने अपने शिष्य ज्ञान धर्म के शिष्य दीप चन्द, जिनका दीक्षा नाम राज हंस था, आपको उनका शिष्य घोषित किया था। अपने गुरुजनों के साथ आप सं० १७६५-६६ मे मुलतान पधारे। वहा उस समय कविवर बनारसी दास जी के आध्यात्म-मत का बडा प्रभाव था। उस 'आध्यात्म-शैली मे कई श्वेताम्बर श्रावक रंग गये थे, और जो भी श्वे० मुनि-यति उधर पधारते, उनसे वे आध्यात्मिक ग्रन्थों को सुनते एवं आध्यात्म चर्चा करके उन मुनियो को आध्यात्म रंग में रंग देते थे। इसी के फल स्वरूप खरतर गच्छीय कवि सुमति-रंग, धर्म-मन्दिर आदि ने प्राचीन आध्यात्मिक ग्रन्थों को राजस्थानी काव्य के रूप मे अनुवादित किया। जब श्रीमद् देवचन्द्र जी को भी उन अध्यात्म प्रेमी श्रावकों का सुयोग और सत्संग मिला तो उन्होंने भी सबसे पहले दि० शुभ चन्द्र के ज्ञानार्णव ग्रन्थ को आपने राजस्थानी भाषा मे ढाल बद्ध बनाया। ६ खण्ड और ५८ ढालों मे रचित उनका 'ध्यान दीपिका चतुस्पदी' की आपने मुलतान मे रहते हुए, वहाँ के आध्यात्म-वेत्ता भणसाली मिट्ठूमल के आग्रह से स० १७६६ के वैशाख वदी १३ रविवार को रचना की है। उसके बाद आपका बीकानेर पधारना

हुआ और स० १७६७ के माघ वदी १३ को 'द्रव्य प्रकाश' की रचना भी मुल्तान के उन आध्यात्म प्रेमी श्रावकों के लिए व्रज भाषा में पद्य बद्ध की। इसके बाद तो आपने और भी अनेक द्रव्यानुयोग के ग्रन्थ और विशेषत कर्मशास्त्रादिका का गम्भीर अध्ययन किया। साथ ही आध्यात्म का रंग भी उत्तरोत्तर गहरा असर करता गया। इसलिए जीवन पर्यन्त जैन तत्त्वज्ञान और आध्यात्म सम्बन्धी साहित्य प्राकृत, संस्कृत, राजस्थानी, हिन्दी, गुजराती में प्रचुर परिणाम में आप रचते रहे है। उन सबको संग्रहीत करके प्रकाशित करने का श्रेय तपागच्छीय जैन योगीराज बुद्धि सागर सूरि जी को है, जो श्रीमद् देवचन्द्र जी के परमभक्त थे। उन्होंने स० १९६८ में देव चन्द्र जी रचित समस्त साहित्य को ढूंढकर प्रकाशित करने की प्रेरणा अपने आध्यात्म-प्रेमी भक्त जनों को और उसीके फलस्वरूप 'श्रीमद् देवचन्द्र' नामक ग्रन्थ दो बडे भागों में 'श्री आध्यात्मज्ञान प्रसारक मण्डल' से प्रकाशित हुआ। उन ग्रन्थो को आध्यात्म प्रेमी जनता ने खूब अपनाया अत उनको नये रूप में, पीछे से प्राप्त रचनाओं के साथ तीन भागों में प्रकाशित करने की योजना बनी। उनमें से प्रथम भाग में गद्य रचनाओं और द्वितीय भाग में पद्य रचनाओं का संग्रह स० १९८५ में प्रकाशित हो गया। आपकी संस्कृत रचना के संग्रह वाले तीसरे भाग का प्रकाशन नहीं हो सका। उक्त 'श्रीमद् देवचन्द्र' ग्रन्थके दूसरे भाग में यह 'द्रव्य प्रकाश' ग्रन्थ प्रकाशित हुआ था।

'द्रव्य प्रकाश' की रचना के बाद भी कई वर्ष श्रीमद् देवचन्द्र जी राजस्थान और पंजाब सिन्ध में विचरते रहे। स० १७७६ में आपने 'आगमसार' नामक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ की रचना मरोट में रहते हुए दुर्गादास की सहाय से धर्म धर्ममित्र के लिए की थी। उसमें भी

'द्रव्य प्रकाश' मे वर्णित छ द्रव्यों का गद्य मे अच्छा वर्णन पाया जाता है। अत. "आगम सार" भी पाठकों को अवश्य पढना चाहिए। उसके दो हिन्दी अनुवाद भी प्रकाशित हो चुके है। प्रथम चिदानन्द जी का दूसरा आनन्द सागर जी का है।

'आगमसार' की रचना के वाद स. १७७६ मे आपका गुजरात की ओर विहार हुआ। उस समय पाटन मे नगर सेठ तेजसी, सहस्त्रकूट जिनालय वना रहे थे। जव श्री ज्ञानविमल सूरि सहस्त्रकूट के नाम वतला नही सके तो देवचन्द जी ने वतला कर ज्ञानविमल सूरि को प्रभावित किया एवं गुजरात मे आपकी प्रसिद्धि वढ़ती गई। साध्वाचार में आई हुई शिथिलता का परिहार करके आपने किया उद्धार अर्थात् शुद्ध साध्वाचार का पालन प्रारम्भ किया। इस तरह ज्ञान और चारित्र दोनो मे आपने खूवउन्नति की। इसका प्रभाव गुजरात की जनता में दिनो दिन वढता ही गया। तत्कालीन गच्छनायक आचार्य शाखा के जिनचन्द्र सूर जी ने आपको 'वाचक' पद से अलंकृत किया। अहमदावाद मे तत्कालीन शासक रतनचन्द्र भण्डारी आपके आध्यात्मिक प्रवचनो से अतीव प्रभावित हुए। भण्डारी जी के युद्ध सङ्कट का भी आपने निवारण किया। पालीताने मे मृगीरोग को उपशान्त किया। मूर्ति-पूजा विरोधियों को समझाकर जैन मन्दिर और मूर्तियों के प्रति उनको श्रद्धा शील वनाया। आपके उपदेश से शत्रुञ्जय के कई वड़े-वड़े संघ निकले। मन्दिर और मूर्तियों की प्रतिष्ठाएं तो अनेकों स्थानों में हुई। शत्रुञ्जय तीर्थ की व्यवस्था और जीर्णोद्धार के लिए 'पेढी' स्थापित हुई। तपागच्छीय अनेक मुनियो को आपने शास्त्राध्ययन कराया और यशो विजय उपाध्याय के ज्ञानसार ग्रन्थ पर सस्कृत मे ज्ञानमञ्जरी टीका वनाई। आनन्दघन जी चौवीसी के अन्तिम पार्श्वनाथ और महावीर स्तवन वनाके चौवीसी की पूर्ति की। आपने पुराने कर्म ग्रन्थो पर टवा लिखने के साथ-साथ कई नए कर्म ग्रन्थ भी वनाये।

आपने जो चौबीस तीथकरो, २० विहरमानो और अतीत चौबीसी के तीथकरो के स्तवन चौवीस बीसी आदि के रूप मे बनाये हैं, उनमे भक्ति और अध्यात्म का जैसा सुमेल हुआ है वैसा अन्य किसी भी कवि की रचना मे नही मिलता। इसीलिए श्रीमद् आनन्द वन जी की चौबीसी के बाद देवचन्द्र जी रचित चौवीसी का ही नाम लिया जाता है एव विशिष्ट गौरव प्राप्त है। आपकी जीवनी और रचनाओ के सम्बन्ध मे यहाँ अधिक प्रकाश डालना सभव नही है। स १८१२ के भाद्र बदी १५ को प्रहर रात्रि बीतने पर आपका स्वर्गवास अहमदाबाद डेलाका उपासरा मे हुआ। आपकी चरण पादुकाएँ आज भी अहमदाबाद के हरिपुरा मे स्थित जैन मन्दिर के सामन के उपाश्रय के मकान मे एक देहरी मे स्थापित है।

श्रीमद् देवचन्द्रजी की रचनाओ का गुजरात मे तो खूब प्रचार है। गुजराती भाषा मे उन्होने चौवीसी आदि पर तो स्वय विवेचन लिखा है। बीसी, अध्यात्म गीता आदि अन्य रचनाओ पर अन्य विद्वानो के विवेचन प्रकाशित हो चुके हैं पर हिन्दी मे आगमसार, नयचक्रसार आदि कुछ ग्रन्थ ही छपे थे। अत आपकी रचनाओ को हिन्दी अनुवाद के साथ प्रकाशित करने की योजना बनाई गई है। आपके चौबीसी ओर स्नात्र पूजा तो हिन्दी अनुवाद के साथ जिनदत्त सूरि सेवा सघ से प्रकाशित की गई थी। अष्ट प्रवचन माता सज्झाय और पञ्च भावना सज्झाय हिन्दी विवेचन सहित अभय जैन ग्रन्थमाला मे मैंने प्रकाशित करवादी और आध्यात्म गीता हिंदी विवेचन सहित जैन-भवन, कलकत्ता से प्रकाशित हो चुकी है।

श्रीमद् देवचन्द्र जी के ग्रन्थों की खोज करते हुए कुछ अज्ञात रचनाए भी प्राप्त हुई, उनमे से छोटी-छोटी रचनाओ को तो हम प्रकाशित करते रहे हैं। स १९८४ मे प्रकाशित श्रीमद् देवचन्द्र भाग २

के अन्त मे कलकत्ते के गुजराती जैन सभा लाइब्रेरी मे प्राप्त अज्ञात अष्टरुचि सज्झाय मैंने सर्व प्रथम प्रकाशित करवाई थी। उसके बाद तो कई अज्ञात रचनाएँ प्रकाशित करवाता रहा हूँ।

श्रीमद् देवचन्द जी की रचनाओ के विशेप प्रेमी मुनि श्री जयानन्द जी का बम्बई मे चौमासा हुआ था तब श्री महावीर मन्दिर पायधुनी, श्री चिन्तामणि जी मन्दिर-बम्बई, खरतगच्छ सघ भुज, मांडवी ओर जामनगर से प्रकाशन सहायता भिजवाई थी। उसी से कीर्तिरत्नसूरि रचित नेमिनाथ महाकाव्य हिन्दी अनुवाद सहित अभय जैन ग्रंथमाला से प्रकाशित करवा चुका हूँ। अब श्रीमद् देवचन्द्र जी के अप्राप्त अध्यात्म प्रबोध देसनासार का हिंदी अनुवाद पूज्या सज्जन जी से करवाके प्रकाशित किया जा रहा है। साथ ही द्रव्य प्रकाश को भी पू. सज्जन जी के अनुवाद के साथ प्रस्तुत ग्रन्थ मे प्रकाशित किया जा रहा है। अतः मुनि श्री जयानन्द जी एवं पूज्या सज्जन श्रीजी का मै विशेप आभारी हूँ और प्रकाशन सहायक ट्रस्टीगण भी विशेप रूप से धन्यवाद के पात्र है।

हर्प है कि इसी तरह मेरी प्रेरणा से श्रीमद् आनदघन जी की ग्रन्थावली जयपुर से प्रकाशित हो चुकी है और श्री चिदानन्द जी की ग्रन्थावली भी कलकत्ते से छप रही है। पाठक श्रीमद् आनदघनजी, देवचद जी और चिदानन्द जी इन तीनो की अध्यात्मिक रचनाओ से अब खूब लाभ उठाएँ, यही सादर अनुरोध व शुभ कामना है।

**श्री अगरचन्द नाहटा**

———

जैन-अध्यात्मतत्ववेत्ता श्रीमद् देवचन्द्रजीगणि

रचित

# द्रव्य प्रकाश

दोहा—अज अनादि अक्षय गुनी, नित्त चेतनावान।
प्रणमू परमानंदमय, शिव सरूप भगवान ॥१॥

**अथ स्याद्वाद भाव को नमस्कार-सवैया इकतीसा**

जाके निरखत सते थिरता सुभाव धरै,
वरै निज मोक्ष पद हरै भव ताव को।
करम को बंध वारै, मोह को विडार डारै,
सारै निज सम्पति वधार ज्ञान दाव को ॥
एकानेक रूप जानै, नित्यानित्य भाव ठानै,
आपा पर भेद करि ग्रहै स्व सुभाव को।
अमर त्रिगुण इद, कमजान सौ अफद,
नमत है देवचद स्याद्वाद भाव को ॥२॥

**अथ अध्यात्म महात्म्य कथनम् सवैया-इकतीसा**

अध्यात्म भाव को प्रभाव कहो कहा ताहि,
जाको महिमान ज्ञान जगत मे गायो है।

---

१ P अक्षय गुणी, नित्य, प्रणमु। २ ३,४ पद्यांक A और B प्रति मे नही है।

याहि को सभाव लहै आपा पर भेद गहै,
सम्यक सुभाव माहि वोधि वीज वायौ है ।
घातकी अघाती भेद, कर्म कौ मूल छेदि,
वेद[३] निजभाव को परम भाव आयौ है ।
ऋषभ देवाधिदेव अध्यातम भाव सेव,
अमल अखंड निज केवल को पायौ है ॥३॥

## अथ मोह विलास कथन-सवैया इकतीसा

लह्यो ते आरिजकुल गुरु कौ सजोग वलि,
पूरव के पुण्यवल ऐसौ जोग लह्यौ है ।
अध्यातम ग्रन्थसार, सुणो कान धरी प्यार,
पीयो ताको रस निज तत्त्व शुद्ध ग्रह्यौ है ॥
तौभी यह तेरौ जीव, चाहत विषै सदीव,
भोग की ममत्वता सौ माचि राचि रह्यौ है ।
जग को जीवनहार, एतो सब मोहभार,
मोह की मरोर मे जगत लहलह्यौ है ॥४॥

## अथ प्रथम द्वार षट द्रव्य के नाम सवैया इकतीसा

प्रथम जाण धर्म द्रव्य, दूसरो अधर्म द्रव्य,
तीसरौ आकाश फुनि लोकालोक मान है ।
चौथो काल द्रव्य एक, पुद्गल द्रव्य रूपी,
निज निज सत्तावत अनत अमान[५] है ॥
पांचों है अचेतन जु, चेतना सरूप लीयै,
छट्ठो ज्ञानवान द्रव्य चेतन सुजान है ।
स्यादवाद भाव लीयै तीनु अधिकार याकै,
ग्रन्थ कौ आरभ कीनो ग्रन्थ ज्ञान भान[६] है ॥५॥

---

५. P द्रव्य > फुनि, B लीय B सजान A नाव > भाव P लीये ।

कवि लघुताई सवैया इकतीसा

कोऊ बाल मदमति चित्तसौं करै उकति,
नभ के प्रदेश सब गनि देखौं करसौ ।
कोऊ जन छीन तन पुरातन वयातीत,
वचन सौं कहै ऐसैं जुद्ध करौ हरिसौं ॥
भूचर वामन सौ सकति बिनु कहै ऐसौ,
लखौ धरि भुजा मैं तो मेरु चूना करसौं ।
तैसे मैं अलप बुधि महा वृद्ध ग्रन्थ मड्यो,
पडित हसैंगे निज मान के गहरसौं ॥६॥

ग्रन्थ अधिकारी वर्णनम्-सवैया इकतीसा

परम धरम जांनि, करम भरम भानि,
नरम सभाव लहै धाम सौं उदासी है ।
आतम के निसगामी, ज्ञान के अतरजामी,
बाधा सौं विरचि नित राधा धाम वासी है॥
जान सौ जगत जानै, माल मर मैन जैसौ,
अमल अखड निज ब्रह्म के बिलासी है ।
ऐसे समकित धारी, सुद्ध नय के विचारी,
वदत है स्वच्छद ज्ञान के प्रकासी है ॥७॥

अथ देशविरति वर्णनम्-सवैया इकतीसा

अभक्ष्य के त्यागी, है परम रस पागी,
ऐसो परमा रिगगी, जिन धर्म के विनीत है ।
जातमीक गुन लहै, समता सुथिर गहै,
विषय कषाय माहि रग सौ विनीत है ॥

---

६ P काउ P° सा नर, P दश कर न P कोज P सा कह एसा जुद्ध करो हरि स P स, मर P A करसौ P बुद्धि A B वृद्धि P हसंगे।
७ P मरम>भरम P लहि B वाक्सौ P विरमि>विरचि ।

परम धीरज धरि, आतमीक वल करि,
समकित थिरकरि मिथ्यासौं अलीत है ।
मिण्ट मित थोव भापी, सिद्ध सुख अभिलापी,
इकवीस (२१) गुणधारी श्रावक पुनीत है ॥८॥

दोहा—साधक शिवके साधु मुनि, ताके भेद चियार ।
जिनवर[1] आचरज[2] पवर, उपाध्याय[3] अणगार[4] ॥९॥

**अर्हंत की द्रव्य स्तवना-सवैया इकतीसा**

जाकी देह दुति अति सोभित अनंत तेज,
जाकी तन चतुराई नाहि थान ओर है ।
जाही जिनराज के वचन को विलास मानो,
शिवपुर राह शुद्ध अनुभव कोरः है ॥
जाके अतिसै असद, वदे देव देवी वृन्द,
जाको ध्रम शासन परम सुख ठौर है ।
जाही के दरस सेती, सुख को परस होत,
ऐसो जिन देवचद विश्व सिरमौर है ॥१०॥

दोहा—द्रव्य स्तवना नाथ की, करतां पुण्य प्रकाश ।
आतम के गुन गावता, केवलज्ञान विलास ॥११॥

---

८. AB अभक्ष P यागी>पागी, P लहि समतानु धीर गहि PA अजीत >अलीत ।

९. P° को B ताकै B विचार>चियार P आचारिज प्रवर ।

१०. P ताही>जाही, P शिवपुरा राह P परसौहत>परस होत ।

११. A.P दवित स्तव नाना थकी, A को ।

### अथ भाव स्तवनम् सवैया इकतीसा

लोकालोक भासक अनंत ज्ञान दृष्टि जाकी,
वीरज अनंत सु उखेरे कर्म कंद जू ।
चरण अनंतवर, लोकालोक भाव वर,
पुण्य पाप सों व्यतीत शुद्ध सुख वृंद जू ॥
वेद को न भेद, तीनो जोग को न खेद जहाँ,
चेतन प्रकाश भयो धर्म्म सों अफंद जू ।
ऐसे जिनराज निज ज्ञान मे विराजमान,
अमल अखंड मित ध्यावे देवचंद जू ॥१२॥

### आचारिज स्तवना सवैया इकतीसा

पंचाचार पालै निज ब्रह्म को सभालै भालै,
टालै पर भाव सब शुद्ध भाव भावै है ।
परम धरम गहै, ममता सभाव वहै,
रहे न सराग चित्त नित्त शिव लावै है ॥
दुविध दया के धार, कीनो नारी परिहार,
परिगाह दूर डारि निरलोभी दावै है ।
पर व्याधि दूर टारै, राग द्वेष माह वारै,
ऐसे आचारजजी कों देवचंद ध्यावै है ॥१३॥

### अथ उपाध्याय वर्णनम्-सवैया इकतीसा

नित्य सी अनित्य रूप, एकानेक को सरूप,
सद सद भाव स्यादवाद को सहाय है ।

---

१२ P सुन>शुद्ध, P वोन>वो न, २ B निषेदे जहा>न खेद जहा, P नित>मित ।

१३ P आचार्य स्तवना, A प्रति मे 'भावै' न होकर सब' के बाद 'पुष'पाठ है । AB गहै>वहै, परिग्रह P लोर लोभी दाव ह, P जिरा>जी को ।

द्रव्य अभेद नय, परजाय भेद नय,
सग नैगमादि नय संख[१] भेद थाय है ॥
द्वादशांगी सूत्र सार, पढावै सपरिवार,
साधै शुद्ध कारिज जे मोख के उपाय है ।
पंच महाव्रत पालै, दोप सव ही को टालै,
पूजनीक भव्यन कौ ऐसे उपाध्याय है ॥१४॥

**अथ साधु स्तुति-सवैया इकतीसा**

आतम राम के आरामी, निज सुख विसरांमी,
पुण्य के अकामी पाप दृष्टि सौ न काज है ।
इंद्री सुख की न आस, रहै जगसौ उदास,
परिग्रह हीन भी अजाची महाराज है ॥
मिथ्या सौ विमुख निज, ज्ञान भाव ही कै रुख,
मोख सनमुख सिद्ध सुख के समाज है ।
करम उदिक सेती करत है क्रिया कर्म,
सत्तावीस(२७) गुण धारी ऐसैं मुनिराज है ॥१५॥

**दोहा**—अविरत आदि अजोग लगि, यहै वन्ध को हेत ।
जो गुण जहां पूरण हुवै, सोई सिद्ध कौ खेत ॥१६॥

**अथ मिथ्यादृष्टि हेय कथनम्-सवैया इकतीसा**

आपकी न जानै परभाव ही कौ आप मानै,
गहिकै एकात पक्ष माच्यौ है गहल[१] मैं ।

---

१४. P सो, P कोशरूप>को सरूप P नै असंख भेद पाय है, P पठावै P कारिज, P मोक्ष P पूजनीक भव्य जीको A° भव्य जीव कौ> पूजनीकी भव्यन कौ ।

१५. P आत्माराम, P वीसरामी AB सो>सौ A परिगाह B परिगह P अजाचि P मोक्ष B समाजु AB उदीक P ऐसे क नित ।

१६. P लगी यहे ।

भरम में पर्यो रहै पुन्य कम ही कौ चहै,
वहै अहबुद्धि भाव थभ ज्यु महल मैं ॥
कुगति सौं डरै सदगति ही की इच्छा करै,
करनी मे थिर ह्वै कै चाहै मोख दिल मैं ।
स्यादवाद भाव विनु ऐसौ जो मिथ्यात भाव,
हेय रूपी वह्यो ज्ञान भाव के अदल[२] मैं ॥१७॥

### अथ ग्रन्थारभ कौ नमस्कार

दोहा—छह्यौ भाव स्यादवाद कौं, जामै अथ विलास ।
समवित धारण ग्रथ यह, नामै 'द्रव्य प्रकास' ॥१८॥

### शिष्य प्रश्न

दोहा—ज्ञान रूप आदेय जो, जानों चेतन सोय ।
जे अजीव फुनि हेय है, उन जानैं क्या होय ॥१९॥

### अथ गुरु उत्तर कथनम्-सवैया तेवीसा

चेतन द्रव्य अनंत गुणाश्रित, ध्येय आदेय स्वभाव धरै है ।
आप विसारि वसै भव कीच मे, आप लखै शिव भाव चरै है ॥
इतै यह जीव पराई कुसगति, चचल भाव लीयै विचरै है ।
शिष्य संदेह निवारण कारण, त्याग स्वरूप वखान करै है ॥२०॥

दोहा—त्यागै परकौ जानि कै, गहै आपनौ जानि ।
यात दोनु भाव कौं, पडित करै वखान ॥२१॥

---

१७ P को>कौं, वे, माच्यो हे चहे, वहे ह्रक>ह्व क, मो।, मिथ्यात्व ।
१८ P छ्यो, कौ जामे वारण>धारण ।
१९ जान ।
२० P धरे, A वरै>चर P लखे B कुसगतैं P निवारा कारन B कारन।
२१ P त्याग, ग, कर, PB जान, P पाने, P को, करे ।

## भेद ज्ञान वरणनम्

दोहा—भेद ज्ञान शिव माग है, ज्ञान गेय इहि मांहि ।
ध्यान ध्येय की शुद्धता, भेद ज्ञान विनु नांहि ॥२२॥

### भेद ज्ञान मूल उभय नय वरनन-सवैया इकतीसा

शुद्ध नय निहचै जथारथ सरुपी सत्य,
व्यवहार क्रिया नय तातै विपरीत है ।
भेद ज्ञान कारन न होइ विवहार नय,
ज्ञान के निहार्‌ये वाको त्यागवो ही नीत है ॥
वस्तु को पिछानै निज शुद्धि कौ विशुद्ध ठानै,
शुद्ध नय सरुप ऐसौ सम्यक कौ मीत है ।
रतन त्रितय को सामी देव को अंतरयामी,
ऐसै शुद्ध नय सौ हमारी थिर प्रीत है ॥२३॥

### पुन चंद्रायण

वाह्य लिग यह नय विवहारा,
तत्वहीन किरिया आधारा ॥
गहण जोग नय शुद्ध कहत विवेक मैं,
त्याग योग विवहार ज्ञान की टेक मैं ॥२४॥

### शुद्ध नय महिमा

दोहा—पर विमुक्त यह आतमा, चिन्मय चंद समान ।
आदि मध्य नहि अत तसु, द्योतक निहचै जानि ॥२५॥

---

२२. P शिवमा गहे, P नाही । २३. P सुव B यथारथ AB व्यवहार, P निहार्‍यै याको, त्याग वैही, P गने B वांनै>ठानै, P नै>नय, B त्रिय>त्रितय AB अतरयामी P एसो>ऐसै ।

२४. P वाज>वाह्य AB कहैत, P ढेकमे ।

२५. P निहचे जान ।

### शिष्य प्रश्न दोहा

कह्यो हुय व्यवहार नय, ज्ञान होत पर भेट ।
तो यह कैसे वरणयो, जिन आगम में एट ॥२६॥

### अथ गुरु उत्तर कथनम्

सोरठा—जाणण आतम तत्त, निश्चै नय विवहार है ।
तीय प्रवृत्ति निमित्त, तिण दो नय जिनवर कह्या ॥२७॥

### भेद ज्ञान महात्म्य कथन सवैया इकतीसा

जेते केई भव्य जीव लीन ज्ञान में सजीव,
करम के जाल को उघारे एक पल में ।
जाको मूल हेत एक भेद-ज्ञान ही को टव,
छेर ने विवेक की विचारें जेउ दिन में ॥
वध के विलास में मगन जउ आठों जाम,
परे भम जाल माहि रने जग जाल में ।
ते तो भेद-ज्ञान विनु निहचे फिरायो देव,
करम की गाट बांदे अज्ञान की चाल में ॥२८॥

### अथ ज्ञान विलास कथन-सवैया इकतीसा

आपा पर भेद जीत आतमा स्वज्ञान लीन,
करम के पुञ्ज को न आने निज देश में ।
वसें निज गुन धारि भाम आप रूप राशि,
विराजें अखंड रूप आतम प्रदेश में ।
अनादि अज्ञान के वराय सो गड्यो है ग्यान,
भान जेसे दवि रह्यो घटा के प्रवेश म ।

---

२६ B तो यहो कसे वरणयो ।
२७ B तत्व, AB निमत्त ।
२८ P स्देव, तातत> ॥२२ में P विचार रातु गीत थ, रुज जातु ।

तैसे ए पुराण देव तत्त्व को पिछानै नाहि,
करम को करतार भयो परदेश में ॥२६॥

### आतमा अकर्त्ता कथनम्–सवैया इकतीसा

सहज सुभाव अथ गुरु कै वचन सेती,
जान्यौ निज तत्त्व तव जाग्यो जीव राय है।
मैं तो परद्रव्य नांहि परद्रव्य मेरो नाहि,
ऐसी वुद्धि भासी तव वंध कैसे थाय है।
देखि जानि गहो तुम परम अनंत पद,
जाकै पद आगै और पद न सुहाय है।
प्रमाण निक्षेप नय जाकै तेज आगै अस्त,
ऐसो निज देव शुद्ध मोख को उपाय है ॥३०॥

### अथ आतमा मुक्ति रूप वर्णनम्

दोहा—वधोदय दीरण प्रमुख, ए सब पुद्गल युक्त।
इनसौं पर निज तेजमय, मैं हौं कर्म्म विमुक्त ॥३१॥

### आतमा थिर भाव कथनम्--सवैया इकतीसा

पवन कै थभ सो सुभाव थिर रहै जल,
तैसे ज्ञाता जीव होइ करम वियोग सौं।
जेते ज्ञान नाथ के लगै परभाव साथ,
ताते पर जानि दूर करै ज्ञान योग सौं॥
स्वयभू चेतन रूप, अमल अनत भूप,
ताकौ थिर ध्यान धर त्याग नातो लोग सौं।
आश्रव विनाश होते सवर सरूप भयो,
ताको वांध राखै कौन कम्म अभोग सौं ॥३२॥

---

२६ P वसि > वसैं, AB राशि > वासि, P वढावसि गड्यो हे घढा के प्रवेश मे, AB प्रदेश > परदेश। ३०. P स्वभाव, P नाही, भानि, जानी, A सुहात P निक्षेप, सुद्ध मोक्ष। ३१. P इनसो, मैंहु कर्म। ३२. P थीर, तेसो।

दोहा—परणादिक परभाव ए, है सब तन के अग।
नव नव रग गहै फिटक, पुड उपाधि के सग ॥३३॥

अथ आतमा फटिक दृष्टान्त कथनम्—सवैया इकतीसा

जैसे मणि फटिक सभाव निरमल रूप,
तसे थिर चेतन सदाइ निरमल ह।
तो भी राग दोप मोह अग्यानी उपाधि सेती,
वर्म्यो है ससार मे अज्ञान सों विकल[१] है ॥
तो भी तजै नाहि कब अपनो स्वभाव द्रव्य,
भूपन कहावै बहु वचन सकल है।
तम पक्ष राहु सग चन्द्र राहु योग भयो,
चन्द्र वहा तम होय नित्य जो विमल है ॥३४॥

ससारी आत्मा कथन—कवित्त छप्पय छन्द

पर परनति निज मानि, शुद्ध परनति पर जानै।
रागादिक सयोग, आतम परभावहि ठानै ॥
रागी रापी अह, एहु विभ्रम मल मिलीयो।
करै करम को बन्ध, फिरै जग मे हलफलीयो ॥
जिम भूत छाय जुत पुरष निज, भूत भाव कोइक कहै।
त्यो जीव एह अज्ञान वशि, त्रिविध भम वचन लहै ॥३५॥

दोहा—चेतन परकै जोग सा, परको करता होय।
यातै परको पर लख, तजै अकरता सोय ॥३६॥

निज उपादेय पर हेय कथनम्

दोहा—चेतन विनु जेते दरव, ते अशुद्ध पर हेय।
शुद्ध चेतना राजुगत, नित्य जीव आदय ॥३७॥

---

३३ P पदु, ३४ B तत>सेती, AB ता भी>तो भी,

पच द्रव्य जड हेय है, तौभी कहीऽ ज्ञेय।
तातैं वाखानी प्रगट, स्यादवाद नय लेय ॥३८॥

अथ द्रव्य लक्षण

दोहा—उपजै विनसै थिर रहै, यह सद् लक्षन जानि।
सत लक्षन कुञौ धरै, सोइ द्रव्य परवान ॥३९॥

द्रव्य चतुष्टय सरूप—सवैया इकतीसा

धरम अधरम द्रव्य नभ काल च्यारौ द्रव्य,
अरूपी अखंड जड भाव लीये वरतै।
तामै तीन अस्तिकाय काल विनु जिन कहे,
गहै गनधार तीन पद अनुसरतैं॥
च्यारौ निज गुनवान लछन निधान नित,
निज निज काज सारौ मिलै कौन परतै।
च्यारौ सौ वियुक्त नित अलिपत नभवत,
जीव तत्त सिद्ध होय भी समुद्र तरतै ॥४०॥

कालद्रव्य विनु तीन द्रव्य, सवैया इकतीसा

धरम अधरम नभ तीनौ को इकैक खध,
अकिरीय निरतर जैन मै वखानै है।
धरम अधर्म दोनु असख प्रदेशवत,
लोक असमान मान अचल कहाने है॥
नभ अंस है अनत लोकालोक मानवत,
गुण परजाय मत अकृत पिछानै है।
एतो उन सम तो भी ग्यान विनु ध्येय नाहि,
ध्येय एक जीव जो तो लोकालोक जानै है ॥४१॥

अथ धर्म द्रव्य लक्षण

दोहा—जो तौ पुद्गल जीव को, चलण सहाई होय।
आप अचल अक्रीय नित, धर्म द्रव्य है सोय ॥४२॥

---

३८. P कहियं>कहीइं, P वखानो।

अथ शिष्य प्रश्न

दोहा—शिष्य कहै सद्‌गुरु सुणो, यह हम मन मैं भम।
जग मे पुद्‌गल जीव कौ, कैसे प्रेरै धम ॥४३॥

गुरु उत्तर कथनम्

दोहा—जैसे जलचर जीव कौ, चलन सहाई नीर।
तैसे पुद्‌गल जीव कौ, चलन सहाइ वीर ॥४४॥

अथ अधर्म लक्षण

दोहा—अधम द्रव्य जो थिर करै, जोउ पुद्‌गल कौ साहि।
मध्य दीह ग्रीषम समै, ज्यु पत्नी तरु छांहि ॥४५॥

आकाश द्रव्य लक्षण

दोहा—जो देवै अवगाहना, सो आकाश कहैवाय।
गुण परजय जुत्त जासमै, पाचौ द्रव्य समाय ॥४६॥

अथ सामा य अष्ट गुण धरमादि त्रय कथन

कवित्त—छप्पय

पहिलौ अस्ति-सभाव, वस्तु-सभावता वीय गिन।
तीजो द्रव्य सरूप, गुन चतुथ परमेय पुनि ॥
पचम अगुरलघुत्व, छट्ठो सप्रदेश कहीजै।
सत्तम चेतनहीन, आठमो अरूप लहीज ॥
ए आठ द्रव्य के जाति गुण, कदा काल ना विभचरै।
धरमादि द्रव्य त्रय नित्य ए आठौं गुन नितप्रति धरै ॥४७॥

सवया इकतीसा

गति हेतु कह्यौ धम, थिर हेतु है अधम,
अवगाह दन तो आकाश ही कौ गुन है।

४४ P सहाए
४७ P परमात > पुनि

तीनौ ए विशेष गुन, कहे तीनों द्रव्य ही के,
अब गुन तीन विधि कहिवै को मन है ॥
द्रव्य को विशेष गुन, यहै असाधारन है,
साधारन गुन गत पद को कहन है।
अचेतन रूप विनु, तदुभय गुन कह्यौ,
गुन परजाय द्रव्य ज्ञान यौ गहन है ॥४८॥

## द्रव्य पर्याय कथन-सवैया इकतीसा

गुण के विकार परजाय कह्यं जिनराज,
स्वभाव विभाव रूप ताके दोय भेद है।
शुद्ध परजाय तौ अगुरुलघु के विकार,
हानि वृद्धि रूप जाके वारह त्रिभेद है ॥
अनन्त असख्य सख्य भाग हानि गुण हानि,
ए तौ छहो हानि छहों वृद्धि यु अभेद है।
एतौ परजाय छहो द्रव्य को समान भाखै,
और परजाय गुन सुनन उमेद है ॥४६॥

## विभाव पर्याय कथनम्

दोहा—खध थान गत भेद ले, कहनौ वचन विलास।
पर पर्यय धर्मादि कै, ज्यु घट मठ आकास ॥५०॥

## आकाश द्विविध कथनम्

दोहा—सो आकास द्वै विध भयौ, यद्यपि है इक खव।
लोक अलोकनि कै सवै, कहौ लखन सनमव ॥५१॥
ध्रुव उतपादन अत जुत, जहाँ एक आकाश।
सादि अनत अपार जड, सो अलोक परगास ॥५२॥
जामै गुण पर्यायजुत, छहौ द्रव्य कौ वास।
आप असख प्रदेशधर, सो है लोकाकाश ॥५३॥

---

४६. P उरि>और

५१ P लोक अलोकनोके सवे कहो लक्षन सवध। ५२ P परकास

अथ शिष्य प्रश्न-सवैया इकतीसा

धर्म लोकाकाश मान अधरम ताके मान,
असंख्य प्रदेशी एक जीव यु अनंत है।
लोकालोक नभ मम पुद्गल अणु सुछम,
याके पे द्रव्य गर्भ वरतना अनंत है॥
आधार लोकाकाश सो प्रदेश त असंख्य राशि,
वास थान तुच्छ अरु आधेय महत है।
तातें कैसें ए समाय, कहो स्वामी को उपाय,
द्रव्य कोनि थिति की तो हम मन भ्रात[३] है॥५४॥

॥ अथ गुरु उत्तर कथनम्-सवैया इकतीसा ॥

जैसे एक जल ठाउ तदगित जल भृत,
तामें तदुचित सक्करा गलि जाय है।
ताम लूण खार रज मारि डार छार डारे,
तामें सूई की समूह सोभी ठहराय है॥
जैसे एक ठांउ माहि, पाचों वस्तु ठहराहि,
जलादिक तहतीव प्रगट दिसाय है।
तैसे लोकाकाश माहि, पाचो द्रव्य माय जाहि,
अवगाह गुन की सकति कहवाय है॥५५॥

॥ अन्यमती प्रश्नोत्तर कथन-सवैया इकतीसा ॥

अन्यमति पक्ष गहे कहे यही बात सब,
धरम अधम द्रव्य जग माहि नाहि है।
प्रतिक्ष दीसें नाहि, अनुमान ज्ञान नाहि,
उपमान शब्द माहि एतो न कहाही है॥
तातें जैन कहे कैसे अनुमान लें कें यथा,
इन्द्री अग्रहीत भाव जग माही होही है।

५४ p द्रव्य वाल ध सुछम p भ्रांति>भ्रत।
५५ वार>खार, सोभ समति>सकति।

गति हेत सोऊ हेत दधि युन घृत वत,
तैसे ए अरूपी नित्य द्रव्य जग माही है ॥५६॥

पुनः अन्यमतो प्रश्नोत्तर सवैया इकतीसा

कालवादी की उकति गति थिति रीत इत,
काल कै अधीन दीन हीन मत पीन है।
वुद्ध कहै काल गुन नव पुरातन पन,
दोय क्रिया एक द्रव्य कवहुं न कीन है ॥
पचभूत वादी कहै गति वाउ भूत छति,
थिति रीत समसत पृथवि आधीन है।
वुद्ध कहै वायु भूमि जीव पुद्गल दल,
वाकौ वल और याकौ वल तो नवीन है ॥५७॥

दोहा—याते पुद्गल जीव कौ, गति थिति हेत सदीव।
धर्म अधर्म दो द्रव्य जड़, इनकौ ज्ञाता जीव ॥५८॥

काल्य द्रव्य लक्षण

दोहा—वर्त्तन परिणति जासु नित, क्रिया परा परवान।
नव जीरण को हेतु जो, काल द्रव्य सो जांन ॥५९॥

काल द्रव्य गुण पर्याय कथनम् सवैया-इकतीसा

अस्ति आदि अष्ट गुन युत अप्रदेशी नित,
समै को मिलन विनु नाँहि अस्तिकाय है।
वरतना हेतु ए विशेष गुण कहै जिन,
अगुरुलघुत्व भेद जाकै परजाय है ॥
आवली[1] प्रमुख पर परजाय है अनत,
उतपाद व्यय ध्रुवमन्त कहिवाय है।
सो तो द्रव्य एक कहै समय अनंतवन्त,
नरखेत मित वरतना को उपाय है ॥६०॥

५७ A होय>दोय ६० याके

॥ शिष्य प्रश्न ॥

चौपाई—शिष्य कहै तुम काल परवाना,
मनुज खेत मित कह्यो मुजाना ।
उतपादादिक सत्र जग माही,
समै समै मे क्यु कहिवाही ॥६१॥

अथ गुरु उत्तर कथनम्–सवया इकतीसा

तब आचारिज एक गहै निजमत टेक,
कहै ऐसो बात परवान पक्ष गहिकै ।
नर खेत समै मित काल माहि तीनों होहि,
छहो द्रव्य माहि नित देखै ज्ञान लहिकै ॥
तातै उपदेश माहि कहै निज वैन ऐसे,
गहै गनधार सरधान शुद्ध वहि कै ।
देख्यो यु अनत जिन देखेंगे अनत फुनि,
देखत है भी अनत ज्ञान सरदहिकै ॥ ६२ ॥

अथ अ यआचारिज वचनम्–सवया इकतीसा

कहै आर गुरु काल द्रव्य है असख थिर,
रेणुक ए लोक परदेस परवान है ।
एक एक रेणुक मै अनत प्रगन होत,
समय सरव समै काज परधान है ॥
निज निज काज करै अनमिल पनै सदा,
यातै अस्तिकाय की कदापि न कहान है ।
अनत अनीतकाल ते तो अनागत भाल,
अप्रदेशी परिणामी काल द्रव्य मान है ॥ ६३ ॥

---

६२ P गहि>गहै । हीहि>होहि । नही के>लहि क । ६३ P असख्य ।
गाग>भाग ।

### अथ निहचै काल स्वरूप कथनम्

दोहा—मनुज खेत मित जो कह्यो, सो व्यवहारी काल ।
निहचै पाँचौ द्रव्य की, काल वर्त्तना चालि ॥ ६४ ॥
काल द्रव्य उपचार है, पच अस्ति की चाल ।
और कथन सब शास्त्र के, सो उपचारी भाल ॥ ६५ ॥

### अथ हेय उपादेय विवेचनम्-सवैया इकतीसा

उतपाद व्यय ध्रुवपनै जीव सम ए भी,
अगुरुलघुत्व पर्याय भी समान है ।
अरूपी अखंड अज अनादि अनंत संत,
अनमिल और सेती लोक कै परवान है ॥
इत्यादिक गुन सौ समान तो भी ए अजान,
तातैं ध्यान ध्येय नाहि ध्येय ज्ञानवान है ।
अनंत त्रिगुण साथ 'देवचद' गुणनाथ,
ध्येय उपादेय ब्रह्मज्ञान कौ निधान है ॥ ६६ ॥

॥ इति द्रव्यप्रकाश कौ प्रथम अधिकार समाप्तम् ॥

## द्वितीय-अधिकार

दोहा—वरनै च्यारौ द्रव्य पर, जेह अरूप अजांन ।
अब वरनौ सछेपसो, रूपी जड परमानु ॥ १ ॥

### अथ आतमा करम योग कौ दृष्टांत-सवैया इकतीसा

जैसै नीरनिधि नीर समीर की भीर सेती,
उछरै उत्ताग अति चंचलता विलसै ।
डोलत नदी को नाथ चपल कल्लोल साथ,
रंच न सुथिर होइ आकुलता मिलसै ॥

---

६४. P वृत्तना । ६५. P चाली. भालि । ६६. P ०वँ परजाय, प्रवान<परवान । १. P सक्षेप, परमान

तैसे ए चेतन भूप अमल अडोल रूप,
अखड अनत ज्ञान शुद्ध रस मे वसै ।
सोई जीव कर्म प्रेरयो मोह कै पवन घेरयो,
फेरयो फिरै ममता सौ क्षोभ भाव को धसै ॥ २ ॥

पुन दृष्टांत

जैसे माटी जल सग घट दीपकादि चग,
नव नव भाव धरै मृद रूप वोइ है ।
तैसे कर्म जल जोग जीव च्यार गति रोग,
लहै पै अखड ध्रुव चेतनत्व सोइ है ॥
ऐसो निज गुनवत अमल अखड सत,
ताहीको सरूप गहै सिद्ध रूप जोइ है ।
कहै 'देवचद' वदि ऐसे चिदानद विनु,
मोख को साधक भइया और नही कोइ है ॥ ३ ॥

पुद्गल द्रव्य लक्षण

दोहा—पूरन गलन सभाव धर, अस्तिकाय मूर्त्तीक ।
फरस वरण रस गध मय, पुद्गल द्रव्य सुठीक ॥ ४ ॥

अथ पुद्गल गुण पर्याय कथनम्-सवया इकतीसा

जाके मूल गुन गनि रूपी अचेतन भनि,
अस्तिपन आदि षट आठ ओघ गुन है ।
पूरन गलन रूपी अणु कौ विशेष गुन,
यहै अरु धारन कै उर माहि जैन है ॥
हानि वृद्धि षट विध मूल परजाय जाके,
द्वयणुक प्रमुख खध परजाय आन है ।
एक वरण एक गध एक रस द्वै फरस,
पाचौ गुन याकै मूल परियाय जान हैं ॥ ५ ॥

---

२ P क्रोध सो>कौं धर्मै । मोक्ष । ५ P असाधारन-<अर धारन । A ओर >उर । याके द्वणुक । AB परय-यजन है । P आने है, परीयय जाने ह।

पुद्गल द्रव्य सम्बंध

दोहा—अन्य खंध सौं मिलन की, यामैं सकति सदाय।
यातैं परनांमी प्रगट, अस्तिकाय कहिवाय ॥६॥
पुद्गल द्रव्य अनत है, सब नभ अस समान।
ताके खंध अनत है, नरद[1] पास रांठान ॥७॥
सो पुद्गल है दोय विध, इक अणु दूजो खंध।
खंध दुविध एक जीव विनु, बीय कर्म को बंध ॥८॥

पुद्गल खंध स्वरूप—सवैया इकतीसा

छुटे अनु है अनंत ते भी खंध मे मिलत,
अनु के सकंध होय खंध अनु होय है।
जेते अणु है अनंत तेते खंध होय नांहि,
ऐसी बात कहै सोतो मूरख अवोह है॥
तासौ कहै द्रव्य पुद्गल परावर्त्त काल,
मिलै कैसी भाँति जाकी पुद्गल सोह है।
अणु गति जीव सम थिति है अमित नित,
कही अनु बात अब खंध को प्रवोह है ॥९॥

पुद्गल पर्याय कथन

दोहा—छाया आलप तेज तम, सबद बंध लघु थूल।
विछुरन मिलन प्रवाह गति, इनको पुद्गल मूल ॥१०॥
केइ इद्रीगम्य है, कै अगम्य निरधार।
सख असख अनत अनु, त्रिधा खंध विस्तार ॥११॥
ज्ञानहीन जड़ हेय सब, उपादेय जीउ सार।
अब बरनौ निज ज्ञान हित, कर्म बंध विस्तार ॥१२॥

---

६. P कहेवाय। ९. P तासं > तासौ। थीति है अमीत > थिति है अमित।
११. P केइ > के।

### मिथ्या मत वरणन—सवैया तेवीसा

देह सौं प्रीत प्रतीत अनीत सौं,
पुण्य की रीत सौं जाकी मिताई।
जीव अजीव विवेक की टेक न,
जानत ना कछु आप पराई॥
करै वहिरंग दयादि क्रिया फुनि,
अन्तर* ज्ञान भगति न पाई।
'चंद' कहै जिनचंद कृपा वगि,
ऐसी मिथ्यामति जाइ पुलाई॥१६॥

### मिश्र दृष्टि वरणन

**दोहा**—वीतराग कै वचन पै, नांहि राग ना द्वेष।
फल भक्षी नर अन्न जुं, मिश्र मोह से लेख॥१७॥

### सम्यक् दृष्टि लक्षण-सवैया इकतीसा

जाकी तन प्रीत नांहि साता पर भीति नांहि,
ज्ञान रीति लीयो निज नीत मांहि वसे है।
निसकादि अप्ट सिप्ट इप्ट निज गुण तिप्ट,
अतरग वहिरग संत रस लसै है॥
इद्री सुख सुं विमुख सिद्ध सुख सनमुख,
निज ज्ञान रुख सौं कलुप भाव नसै है।
वरतै धरम राग देवादिक पै सराग,
याते समकित मोह राग संग हसै है॥१८॥

### समकित मिथ्या लक्षणम्

**दोहा**—मिथ्या मोह अशुद्ध दल, शुद्ध सो समकित नाम।
श्रद्धा सुचि रुचि तोहि सहि, अतीचार परनाम॥१९॥

---

१६ P. टेक। १७. A B सों>मे।

### चरित्र मोहनी के भेद

चौपाई—चरन मोह के द्वै परकारा,
तहां कषाय का बहु विस्तारा।
नो कषाय की नव विध धारा,
अब वरनौं लछन परचारा ॥२०॥

### आयु कर्म भेद

दोहा—भव विपाकि गल जेल सम, अनवगाह कौ वेद।
नर नारक तियग् अमर, आउ कर्म चौभेद ॥२१॥

### नाम कर्म भेद

दोहा—नाम कर्म के भेद बहु, वरनत बढ़ै गरथ।
तातैं वरनौं नाम कछु, जासौं कछु अरथ ॥२२॥

### सवया इकतीसा

पैंसठि[२१] प्रकृति पिंड, अठाईस[२२] है अपिंड,
सब मिल्या नाम भेद तिरानु कहान है।
तन पंच दश माहि, पांच की गहन कीजै,
वरनादि बीस माहि च्यारोइ गहन है॥
तब सड़सठि[२३] भेद, नय बंध माहि गहे,
उदय उदीरना म इहूं को मान है।
सत्ता के महल माहि आनव[२४] को है उछाहि,
देवचंद कर्ममुक्त सदा गुन थान है ॥२३॥

### अथ गोत्र कर्म भेद

दोहा—ऊँच नीच दो भेद का, गोत्र कर्म जड मानि।
रूंदै निज गुन अगुरुलघु, कुम्भकार सम जानि ॥२४॥

---

२० B चारत>चरन AB प्रकारा>परकारा।

२१ P पिरग। २२ B वरनन। २३ P कहान। २४ P मान>मानि।

### अन्तराय केपांच भेद

दोहा– दान[१] लाभ[२] बल[३] भोग[४] कौ, बलि उपभोग[५] प्रकार।
इन पाचौ को मूंद लै, अंतराय सो धार ॥२५॥

### अष्ट कर्म उत्कृष्ट थिति कथन

दोहा—ज्ञान दंसनावरण अरु, वेदनीय अतराय।
इनकी कोड़ाकोड़ि थिति, सागर तीस कहाय ॥२६॥
सित्तरि कोडाकोडि थिति, मोहनीय के दीस।
सागर कोडाकोडि थिति, नाम गोत के वीस ॥२७॥

### अष्ट कर्म जघन्य स्थिति

दोहा—पञ्च कर्म्म की जघन्य थिति, एक महूरत होय।
परम देव अर नरक की, सागर तेतीस जोय ॥२८॥

### अथ रस बन्ध कथनम्

दोहा—सर्वघाति उत्कृष्ट रस, देस घाति को मध्य।
गुन अघाति कौ हीन रस, आगम माहि प्रसिद्ध ॥२९॥
वरण गध अरु फरस तैं, रस अनंत गुन होय।
कर्म माहि रस अनंत बिनु, कर्म न वँधे कोय ॥३०॥

### अथ प्रदेश बन्ध अष्ट वर्गना कथन—सवैया इकतीसा

उदारिक वैक्रिय आहारक तेजस औ,
भासा सासोस्वास मन कारमण अन्त है।
एकाणुक आदि ले अभव्य जीव सौ अनत,
ऊदारिक अगहन गहन अनत है ॥
वैकरिय अगहन ताही सौं अनन्त तासौं,
वैकरिय गहन वरगना अनन्त है।
आठौंइ अनन्त पुद्गल दल वृद्ध मंत,
इन सौं विमुक्त देवचद महासंत है ॥३१॥

---

२६. P दर्शनावरण। ३१. P वैकरीकी > वैकरिय, वैक्रिय।

अथ कर्मदल विभजन यथा–सवैया इकतीसा

परयो मोह कम पास बँधे आठ कम फाग,
तव सब थोरे अणु आउ के पखानीयें।
तातें नाम गोत कम्म अणु है अधिक तातें,
ज्ञान दसनावरा अन्तराय ठानीयें ॥
ताही ते अधिक मोह कर्म परमाणु होय,
ताहि त अधिक वेदनीय कै पिछानीयें।
यातें सुख-अणुदत वेदनी प्रगट माहि,
मरम निरस रुप भोजन ज्यु जानीयें ॥३२॥
दोहा सब घाति परमाणु अति, देश घातकी हीन।
विभजें बध समें तुरत, शक्ति जीव की पीन ॥३३॥

–जीव महिमा कथन

दोहा—इत्यादिक बहु कम दल, इनमें लपटयो जीव।
ताहै विविध विध बधर्णी, तो भी मुक्त सदीव ॥३४॥

आतम महिमा–सवया इकतीसा

पुद्गल है प्रगट चेतन है गुम रुप,
अणु मूर्त्तीव ठीक जीव मूरती न है।
पुद्गल है अजान जीव लोकालोक जान,
ध्यानादिक गुणधान थिरता मे लीन है॥
चिरकाल कम संग रह्यो ता भी वम मुक्त,
विवहार पक्ष गहे कम के अधीन है।
अक्षर निगुण इद दवचद ज्ञान वृन्द,
अक्षर सभाव लीयें अक्षय रस पीन है ॥३५॥

॥ इति द्रव्य प्रकाश को द्वितीय द्वार सम्पूर्णम् ॥

---

३२ P ताहिके > ताही त, नाहि > माहि। ३३ P घात पै।

# तृतीय जीव द्वार

दोहा – वरण्यो पुद्गल द्रव्य को, सक्षेपै अधिकार।
अब वरनौं सक्षेप सौं, जीव द्वार सुविचार ॥१॥

### जीव लक्षण

दोहा – तिहु काल जयवत जो, चेतनता गुन खानि।
लिपै न परके लेप सौं, सोऊ जीव वखानि ॥२॥

### जीव स्वभाव कथन–सवैया इकतीसा

करम को करता न भोगता न करम को,
आतम धरमवंत परम अफंद है।
असंख प्रदेश धर चेतना रमणिवर,
अस्ति आदि पट परकार गुन कंद है॥
परभाव भावित पै सदाई अपरभाव,
निज परभाव भव भीति सुं अमंद है।
अनत प्रमोदवत संत सत्तावंत सत,
अक्षर त्रिगुण इंद सदा देवचन्द है ॥३॥

### जीव द्रव्य के च्यार पर्याय कथन–सवैया इकतीसा

मूल परजाय है अगुरुलघु को विकार,
पट हानि वृद्धि रूप द्रव्य कौ सरूप है।
पर परजाय नर नारकादि अवधार,
मति आदि परजाय व्यञ्जन अनूप है॥
स्वभाव द्रव्य व्यञ्जन ए परजै चरम तनु,
तातै न्यून सिद्ध अवगाहना अरूप है।
अनत चतुष्क गुण व्यजन के परजाय,
निज काज करतार निज गुण भूप है ॥४॥

---

३. P असख्य।

एक द्रव्य एक क्रिया करे यह कथन

चौपाई—दाय द्रव्य एक किरिया न करै,
दो किरिया एक द्रव्य भी न धरै।
एक वस्तु एक किरीया ठानै,
यह यथाथ जिनराज वखानै ॥५॥

शिष्य प्रश्न—सवैया इकतीसा

निहचै अशुद्ध नय व्याप रागादिक चय,
ताही को व्यापक होय कर्म सो करतु है।
सोई व्यवहार लहि वेदक सभाव गहि,
गत समय कृत क्रिया फल को गहतु है॥
कृत कर्म भोगता है नूतन को करता है,
एक समय एक जीव क्रिया दो धरतु है।
हमको सदेह एह कहो गुरु गुन गेह,
तुहारे सिद्धांत बीचि कैसो अभिमनु है ॥६॥

अथ गुरु उत्तर कथन—सवैया तेवीसा

शुद्धपन अपनै गुन को, करता यह जीव जथारथ एही।
ज्ञान सरुप अनूप सध, गुण राशि बधै गत रोष अनेही॥
आजत कम्म करै पर योग, विभाव सयोग अज्ञान को गेही।
ताही त द्रव्यत कर्म उपाधि, लग जीउको किरिया द्वय केहो ॥७॥

दोहा—चिद्रूपक रागादि पर, कीनै ताकै रोध।
द्रव्य कर्म को राध कै, तातै निमन बोध ॥८॥

सवैया इकतीसा

ज्ञान रूप ज्ञान माहि क्रोध भाव क्रोध माहि,
ज्ञान क्रोध एकता न होय कहूँ थान मैं।

---

५ P दाय, दय, भिन्न > भी न। ८ P चिद्रुप > चिद्रूपक, ह > कै।

नांहि कर्म हेतु खेद मार्गना को भयो छेद,
ध्यान ध्याता भेद न न वचन तरंग है ॥
शांत ध्रुव निरुपाधि छीन पर क्रिया व्याधि,
पर द्रव्य न असेस लेस न अनंग है ।
ज्ञान ज्योति भासमान रतन त्रितय कौ जान,
ऐसौ शुद्ध नित्य देव मेरे घट संग है ॥१७॥

### भेद ज्ञान महिमा कथन—सवैया इकतीसा

ऐसैं कोऊ जैन नर भेद-ज्ञान भाव धरि,
जीव कर्म भेद कीनौ हंस क्षीर नीर ज्यौं ।
मोह को विनाश कीनो आतम गुन गह लीनो,
भीनो शुद्ध धरा माहि जैसे जय वीर ज्यौ ॥
आप विषे थिर भयो आपही आनन्द रूप,
शुद्ध स्वीय ध्यान ध्येय ध्याता होय वीर ज्यौं ।
शुद्ध वुद्ध वढ्यो दूनो मूनो भयो कर्म पूर,
ऊनो[1] कीनो राग दोष पायो भव तीर ज्यौ ॥१८॥

### स्यादवाद शुद्ध चेतना स्वरूप कथन—सवैया इकतीसा

जामै उतपात व्यय ध्रुव धारा तीनो एक,
समै वीचि[2] होइ रही गुन पर्यँ ज्ञान मैं ।
एक है अनेक है कि करता अकरता है,
भोगता अभोगता वखान्यौ जिन वान मैं ॥
वुद्ध शिव ब्रह्मा रूप मति चेतना सरूप,
पूरन प्रकाश भये जिन जैन थान मैं ।

---

१७. P नत>नन, छिन्न>छीन । १८. P वर्यो>वढ्यो ।
१९. P यान>वान ।

१. कम, २. मध्य ।

ऐसो शुद्ध चेतन तनकि[३] तन सगति सौं,
नट जैसे बाजी खेलै ,भव के चौगान मे ॥१९॥

### शिष्य प्रश्न

दोहा—शिष्य कहै सद्गुरु सुनो, यह हम मन सदेह।
जाति भेद तें क्यु भयो, जड चेतन को नेह ॥२०॥

### गुरु उत्तर कथन

दोहा—विष पुद्गल मूर्छा करै, मदिरा सें भ्रम भाव।
चमक[४] मै आकर्ष गुण, नव नव पुद्गल दाव ॥२१॥
त्यु ज्ञानावरणादि तनु, शक्ति जीउ की तोरि।
करहि विकल अज्ञान सों, फेरे भव की दोरि ॥२२॥

### शिष्य प्रश्न

दोहा—हे स्वामी अणु द्रव्य मैं, एती शक्ति न होय।
जीव ज्ञानता मूद लें, चेतन को गुन खोय ॥२३॥

### गुरु उत्तर कथन—सवैया तेवीसा

कोउ पुमान पीयै मदपान ज्यु,
होय विशुद्ध करै विकलाई।
बुद्धि की वृद्धि करै घृत ब्राह्मी को,
मूर्छित जीव हुवै विष खाई॥
दर्शन कर्म उदै लहै नींद कौ,
जीव को जानपनो मत्र जाई।
त्यु यह पुद्गल कर्म के खंध,
मिलै जीउ शक्ति की लेहु दबाई ॥२४॥

---

३ क्षणिक, ४ चुम्बक।

दोहा—छतो अज्ञान अनादि कौ, जीउ कौ करै विकार।
अछती वात न होय कब, गगन कुसम ज्युं धार ॥२५॥

शिष्य प्रश्न—सवैया इकतीसा

शिष्य कहै सत्तारूप स्वभाव विभाव मानै,
एकता प्रसंग होत द्वैत भाव नसै है।
अनुग्रह उपाधित वस्तु शक्ति कौ प्रकाश,
ताही कौ विनाश दोनु पुग्गल मे लसै है॥
अनादिता कहै याकौ प्रसग अनंत होत,
जैसे ज्ञान चेतन की योग सदा वसै है।
एतौ दोपवत वानि तुम्ह कही कहा जानि,
गुरुजी हमारो चित्त संशय मांहि वसै है ॥२६॥

गुरु उत्तर कथन

दोहा—मिलै हेतु विनसै जबै, वस्तु अनादि जु सान।
कर्म भव्य के त्युं नसै, कनक मैल दृष्टांत ॥२७॥
आतम करै निज भाव कौ, न करै पर परिनाम।
स्व स्वभाव किरिया करै, सो पावै शिव ठाम ॥२८॥
असद्भूत निहचै करै, भाव कर्म्म ए जीव।
जीव कर्म की फुनि ग्रहै, नय विवहार सदीव ॥२९॥

शिष्य प्रश्न—सवैया इकतीसा

व्याप अरु व्यापक को भाव इष्ट कह्यो शिष्ट,
करता करम कौ या नित्य ही की रीति है।
ताहि कै अभाव कैसे द्रव्य कर्म पुद्गल,
करैगौ चेतनराम तासौ जौ व्यतीत है॥

---

२६ P उपघात>उपाधित, एते>एतौ।
२७. P पु नसै>त्यु नसै।

व्याप्य अरु व्यापकता तनमय गुण संग,
परभाव संग ताको कहिवो अनीत है।
सद मै अभाव होत परम तो करतार,
अनादि अनत जी को करनै की भीत है ॥३०॥

गुरु उत्तर कथनम्—सवैया इकतीसा

कम को निमित्त कहै आतमा के परिणाम,
आतम परणाम को निमित्त पूर कम है।
यातै दुहू भावनि को हैतु हेतुमत भाव,
लगि रह्यौ परभाव मेरो एतो भम है ॥
जैसैं लोह कम को निमित्त कह्यौ चुम्बक को,
चुम्बक की शक्ति को निमित्त लोह कम है।
ऐसैं जीव कम को सयोग लगो रह्यौ तो भी,
निह्चै विचारैं भिन्न कम जीव धम है ॥३१॥

अथ मीमासक मत कथन जन उत्तर सहित–सवैया इकतीसा
मद कहैं सुख दुख भव शिव आदिक की,
करता प्रकृति एक जीव ब्रह्म न्यारो है।
करता न काहुको है भोगता न होय काको,
करतादि याको सब प्रकृति को प्यारो है ॥
तामों कहै बुध भैया शिव भेद दोनु क्रिया,
एक करै ऐसो बोध कहा सु विचार्यो है।
सुख दुख की निमित्त प्रकृति कही सो सत्त,
ताको ताको कारिज को कर्त्ता भोक्ता धार्यो है ॥३२॥

---

३० P जीव कहीन > जी को करने। ३१ P भावऩी को > भावनि कौं।
३२ P काक > ताको।

### जिन वचन

दोहा—कर्त्ता भोक्ता ज्ञान कौ, निहचै ब्रह्म सदीव।
करै भोगवै कर्म कौ, विवहारै यह जीव ॥३३॥

### ब्रह्मवादी मत कथन—सवैया इकतीसा

ब्रह्मवादी कहै ब्रह्म एक है अखड सो तो,
ध्रुव ज्ञान मुद्रा धरि वैकुंठ में रहै है।
ताके सव अश एते दीसै जग मांहि जेते,
जड़ ज्ञाता नव नव सव वास लहै है॥
पूर्ण नित्य ब्रह्म ज्योति ताकी इच्छा जव होत,
तव ताही अंग कौ भी वैकुंठ मे गहै है।
ऐसो शुद्ध ब्रह्म 'देवचंद' निजाधीन वसै,
ताकी कर्म वशि सुखि दुखि कौन कहै है ॥३४॥

### ताको जैन उत्तर कथन—सवैया इकतीसा

जैन कहै ब्रह्मरीत इच्छा भावसौं अतीत,
गत दोप मोखमय इच्छा दोप ठानीयै।
असंख प्रदेशी भी अखंड त्रिहुंकाल सदा,
ताके खड करिवै को हेतु कौन जानीयै॥
तातै जीव है अनंत निज ज्ञान गुणवत,
नित्यानित्य भाव मंत शुद्ध नै वखानीयै।
तामै जे विभाव वशि तेते भववासी कहै,
जेते कर्म मुक्त तेते सिद्ध वुद्ध मानीयै ॥३५॥

### अथ बौद्ध मत कथन—सवैया इकतीसा

वुद्ध कहै प्रथम समै मै जोउ जीव हुंतो,
दुतीय समै मै सोउ जीव वस्तु नांही है।

---

३३. P सदैव ।

करता है कर्म को जो सो तौ भोगता न होय,
करै और लहै और मेरे मत माही है ॥
जैसे जीव तैसे और वस्तु सब युही मानै,
जानै न सरूप शुद्ध वुद्ध रीति साही है।
परजै सभाव को सवया द्रव्य कहै,
रहै मदमत्त निज बोध धारा ढाही है ॥३६॥

जन कथन—सवैया इकतीसा

जैन कहै वस्तुरीत नियत दरव नय,
नित्य निराबाध परजाय नै अनित्य है।
समै समै नयो होय तव कैसे ऐसी वात,
जानै यह मेरो कीनो यह मेरो इत्य है ॥
वालपनै कीनो काम वृद्धपनै याद आवै,
एकात अनित्य पक्ष गहना असत्य है।
तातै उतपात व्यय ध्रुव धारा तीनौ सदा,
एक समै एक वस्तु विचै यही सत्य है ॥३७॥

न्यायमत्ति मत—सवैया इकतीसा

ऐसी वानी सुनी मन माहि न सुहानी तव,
न्यायमती बोल्यो निज पक्ष को पकरि कै।
नारी विनु होय कैसे सत.न को उपजन,
भोजन को करै कोऊ पाक विनु करि कै ॥
उद्यम कै किये विनु कैसे काय सिद्ध होत,
उद्यम प्रधान यातै कहो और हरि कै।
यातै करतार जीव कह्यो विश्वनाथ एसे,
वीरज को फोरि निज उद्यम को धरि कै ॥३८॥

---

३६ AB शुद्ध>वुद्ध, साही, A, ढाई।
३७ P गहवै>गहनो, याचि>विष।

**ताको जैन उत्तर कहै—सवैया इकतीसा**

जैन कहै एतो वात कही है एकातनय,
स्याद्वाद वादी ऐसी वात नही कहै है।
चेतन के वीर्य जागे भागे परभाव सव,
याते यह उद्यम व्यौहार मांहि गहै है॥
कर्म उदै उद्यम सौ करै कर्म भाव ही कुं,
आतमा को उद्यम सो गुन त्रय वहै है।
कर्म कौ सामित्त्वपनौ भेद ज्ञान भाव विनुं,
अह वुद्धि भाव वसि चेतनजी लहै है॥३९॥

**शिव मति कथन—सवैया इकतीसा**

शिवमति कालवादी काल पक्ष गहै रहै,
कहै सव जग वात काल मत पीन है।
काल वशि वालक सो युवा होय वृद्ध होय,
काल पाय वस्तु जो नवीन सोई छीन है॥
काल वशि रितु फिरै काल पाय फल खिरै,
जनम मरन वात काल ही मे लीन है।
यातै सुख दुख राशि शिववास भववास,
रवि शशि उदै अस्त काल कै अधीन है॥४०॥

**जैन उत्तर कथन—सवैया इकतीसा**

जैन कहै सुनो भइया जेती कही तुम वात,
तेती सव साची पै एकात नाहि गहनौ।
स्वभाव नियत पूर्वकृत फुनि उद्यम सौ,
पंचमो तो समवाय काल वशि कहनौ॥
पांच समवाय मिलै फलै तव शिव काज,
समवाय मिल्यै विनु काज नांहि सरनौ।

मत पक्षपात हरि स्यादवाद भाव धरि,
नय भग भेद युत ऐमी ज्ञान धरनो ॥४१॥

सर्वमत एकत्वीकरन जन मत स्थापन-सवैया इकतीसा

मीमामक कर्म मानै विवहार पक्ष गहै,
वेद पाठी ब्रह्म मानै द्रव्य नय गहतु है।
बौध छिन भग कहै परजाय नय न्याय-
मती कहै करतार उद्यम महतु है॥
शिवमती कालवादी सर्व कालाधीन मानि,
पाचो समवाय तजि टेक मे रहतु है।
एते सब अशवादी अध गजरीति गहै,
स्याद्वादी सब ए अनेकता कहतु है ॥४२॥

अथ षट् दर्शन जैन के अश रूप कथन-सवैया इकतीसा

विवहार नय गहे प्रकृति है मुख्य रूप,
निहचै सभाव ब्रह्म नित्य ज्ञान धाम है।
परजाय नै अध्रुव सुछम सभाव धर,
उद्यम सभाव वीर्य करतार राम है॥
काल चाल है प्रवाह परनाम चक्रगति,
यु अनेक अगवान जीव परिनाम है।
एक अग तजि सरवग गहै सो सुबुद्धि,
एक अग रग रागी सो कुबुद्धि धाम है ॥४३॥

अथ स्याद्वाद सरूप कथन-सवैया इकतीसा

आपनै चतुष्क गुन है सो नाहि परगुन
यातै दोनु बात सम कथन रहतु है।

---

४१ P बे>प, मिथ्या विनु । ४२ P मानि, मानो।
४३ P सुक्षम, उदिम।

है भी नांहि कह्यो जाय नाहि नांहि कह्यो जाय,
है है न न कह्यो सर्व नय मै कहतु है ॥
नित्य हे अनित्य हे कै सत हे असत है कै,
अव्यक्त वकतव्य सब अभिमतु है ।
ऐसो प्रभु चिदानद ज्ञानादि त्रिगुन योग,
'देवचद' पद पाय आनद लहतु है ॥४४॥

॥ तृतीयोधिकार. समाप्तम् ॥

## ॥ मुक्ति-मार्ग नाम चतुर्थाधिकार ॥

### सविकल्प निर्विकल्प ज्ञान कथनम्

दोहा—नव नव गुन मय जीउ कह्यो, यह सविकल्पक ज्ञान ।
कर्म नाश कर एक मय, निर्विकल्प को ध्यान ॥४५॥

### अथ निर्विकल्प ध्यान महिमा कथनम्—सवैया इकतीसा

अनादि अज्ञान लीयै राग दोष मद पीयै,
मोह महातम सो महातम वधार्यो है ।
जीव लोक जीत लीयो ज्ञान गुन मुंद दीयो,
कीयो निज राज परभाव को पसार्यो है ॥
ताको परताप तोरि कर्म दोरि कौ मरोरि,
भोरि परभाव राज ज्ञान राज धार्यो है ।
ऐसो निर्विकल्प ध्यान ताको महिमान मान,
जामै 'देवचंद' और को कहन हार्यो है ॥४६॥

---

४४. P अवक्तव्य>अव्यक्त । ४६. कहनहारो है ।

## अथ निर्विकल्प ध्यान हेतु कथन्–सवैया तेवीसा

ध्यान को गेह अछेह आनन्द को, फंद के कंद को छेदन हारो ।
धीरज शक्ति अनन्त को नायक, लायक क्षायक भाव उजारो ॥
घायक मोह को घायक मोह को, खोज लियैं निज बोधि पसारो ।
ध्यान एकत्व को हेतु है आतम, या सम ताप का तारन वारो ॥४७॥

## अथ तन हेय कथन

दोहा—ज्योति अनादि अनन्त धर, पर करता निज मानि ।
भया गेह अज्ञान को, स्व स्वरूप गुन भानि ॥४८॥
ज्ञान दृष्टि छूटैं भई, तन परि चेतन भ्रांति ।
पर क्रिय करता भ्रम भयो, मतवाना दृष्टांति ॥४९॥
जैसो इन्द्री भोग परि, है तेरो अनुराग ।
तैसो आतम ज्ञान सु, परिचित पद शिव माग ॥५०॥
जो रूपी सो मैं नहीं, मैं अरूप चिद् गेह ।
याते तजि परभाव सब, आतम रूप भजि एह ॥५१॥
या तन की ममता गयें, आतम तत्त्व दृढ होय ।
ताको जो अपनो गिनैं, मूढ बुद्ध है सोय ॥५२॥
तन ए पुद्गल पिंड जड, तू चेतन सम्मान ।
ऐसो अभिन्न मिलाप सब, ज्यों किसी विध आनि ॥५३॥
मांस अस्थि रुधिरादिको, करैं दुगंछा पेखि ।
तन्मय तन को निज गिन, यह अनात्मा देखि ॥५४॥

---

४७ छोरनहारो । ४८ P °धर>पर ।
५१ P चिद्रूप>चिद्गेह, अरूप>एह ।
५२ P अमवारो ।

## सवैया तेवीसा

देह को नेह तजो तुम चातुर, आतुर भाव सदा इन मांहि ।
व्यंतर कै पुर सी छिन भगुर, रूप की सोभ सो वाहर छांही ॥
घणा दिन के सव सी दुर्गन्ध कै, दूपन गेह वदी इन मांही ।
या तन की ममता जु तजो तो(लों),आतम ज्ञान जगै तुम्ह नाही ॥५५॥

**दोहा**—देहादिक को भिन्न गिनि, गहे आतम शिव कूल ।
पर पै निज अभिमानता, यह भव भ्रमणा मूल ॥५६॥

## निष्पृह भाव कथन-सवैया इकतीसा

अधरम कौ घाती शिव माग की सघाती ऐसो,
रच नाहि पक्षपाती अध्यातम राव है ।
परम नरमवर भेद ज्ञान भाव धर,
हरि पर दोप कर्म नास को उपाव है ॥
तन मन त्रिया धन यौवनादि पर गिनै,
मोह द्रोह मैन सैन जीतवे को दाव है ॥
नरक की भीति नाहि सुर पद प्रीति नाहि,
भव रीति रीत्यौ ऐसो निष्पृह भाव है ॥५७॥

**दोहा**—स्व स्वरूप गत दृष्टि सौ, नाहि शक्र पद चाहि ।
स्व स्वरूप गत दृष्टि को ?, लघु पद लहै उछाहि ॥५८॥
आतम अनुभव सुक्ख सौ, भ्रष्ट भए दुर्बुद्धि ।
विपयन रति चित मै करै, सूकर कादम लुद्ध ॥५९॥
परम ज्योति सुख स्वाद रत, योगी योग निरत्त ।
कुछित अन्न जु राग विनु, जानहि विपय अनित्त ॥६०॥

---

५५. पांही>माहि, AB परसी>पुरमी, B नी>सी ।
५७. मारग>माग ।
५८. P प्रति मे पद्याक, ५९-६०. ऊपर नीचे है ।

### आतम स्वरूप वर्णन-सवैया तेवीसा

सुद्ध सुछद अफद अमर, अनद को कद सदा सुख धारी ।
एसो अनोपम आतम ज्ञान, सुधा घरकुण्ड मे झीनि अपारी ॥
अनादि अज्ञान के भम लग्यो यह, कम कलक की मैल पखारी ।
सत लहै निरवान को थानकि, दर्शन ज्ञान चारित्र मौं भारी ॥६१॥

दोहा—स्व स्वरूप अवलव बिनु, शिव पथ और न बीज ।
मुक्ति स्त्री वशि करन को, सोह ध्यान सुवीज ॥६२॥
जैसे पकज दल अमल, रहै कर्म सौं भिन्न ।
तो आतम स्व समाव मय, कम खेद निर्विन्न ॥६३॥

### इद्री सुख हेय कथन-सवैया इकतीसा

जग इद्री सुख जेते तेते सब दुख रूप,
कबहु न समता है ममता अनत है ।
जैसे पथी मरुदेश ग्रीषम समै प्रवेश,
मध्य दिन नीर विनु भोजन करत है ॥
काम भोग रति मति उचित न तो पै राम,
पाम त्याजि जैसो दुख राज मैं महत है ।
पन्नग ज्यु दुख देय निहचै मरूप हेय,
गेय योग उपादेय माग मै अकात है ॥६४॥

दोहा—उत्तम पद तै तू परचौ, सो विभाव अनुभाव ।
तो भी वाही मैं रमै, यहा कहौं गुन राव ॥६५॥

---

६१ P सुवृद>सुछन्द, जील>झीलि, AB भ्रम>भम P मे>सौं ।

६४ P दीन>दिन, °याज>त्याजि, जसे>जसो, राजी>राज, अकत ।

सवैया तेवीसा

यह शरीर है पीर को पीहर, ई पर आतम की हर हेरी ।
वेरी करेरी परी यह ज्ञायक, काइ अनेरी रही नही मेरी ।।
ज्ञान सरूप मयी भजि चेतन, ए तन पै मन प्रीति उथेरी ।
ज्ञान को मोगर लेकर आतम,तोरि तु मोह जंजीर की जेरी ।।६६।।

शरीर पर कथन—सवैया इकतीसा

मै तो तनधारी नांहि एतो तन मेरो नांहि,
मै तो ज्ञान गुन धारी कर्म सौ न्यारो है ।
मै तो चेतना सरूप एतो जड़ भाव कूप,
मेरो याको कोन नेह एह न विचार्यो है ।।
मै तो नित्य ए अनित्य प्रगट अशुचि खान,
हानि थान ऐसो देह मोकों कैसे प्यारो है ।
मोह के विटंब घेर्यो भव काल थिति प्रेर्यो,
ऐसो भेद ज्ञान मैं तो चित्तमें न धार्यो है ।।६७।।

परहेय आतमा उपादेय कथन—सवैया इकतीसा

शुद्ध दृष्टि समकिती प्रकृति विरत चित्त,
करम को करत न कहो कह्यो जात है ।
मिथ्या दृष्टि क्रूरमती पर रंग राच्यो संतो,
परकृत फल ही को भोगता कहात है ।।
निज पर कौ विवेक करैं भेदज्ञान छेक,
टेक डारि के अनेक यहै जैन बात है ।
पर मुक्त गुन युक्त भुक्ति विनु मुक्ति युक्त,
ऐसे निज चेतन को देवचद ध्यात है ।।६८।।

---

६६. P उवेरी>उथेरी । ६७. P रूप>कूप । ६८. Pप्रकृते, P पर भुक्त गुण युक्ति भक्ति विनु मुक्ति यूत ।

मन सकल्प कथन

दोहा—विकरप जाल कल्लोल करि, चपल मनोजल फद ।
चिद्गह चेतनता दुरै, ज्यु बाहर मे चन्द ।।६६।।

आतमा मोक्ष हेतु—सवैया तेवीसा

आतम आतम भाव भयों ध्रुव, चेतनता गुन ग्यान की साई ।
ध्यायक ध्येय अभेद चिदाकर, ध्यावहु त्याग कै सौज पराई ।
चचल भाव तजो भजि एकता, चित तरग-अनग हराई ।
सादि अनत महत अमीत सो, पावहु मोक्ष प्रधान सवाई ।।७०।।

दोहा—परगुण समुख ज्ञान सौं, चेतन परवशि होय ।
निजगुण समुखता लहै, लहै आतम गुण सोय ।।७१।।

ज्ञान थिरीकरण

दोहा—चित्त प्रीति ज्यु देह पै, त्यु चेतन पै होय ।
तीहु काल भी कम को बधन लहै न सोय ।।७२।।

आतमा अबध कथन—सवैया इकतीसा

जडता सुभाव लीय मोहमद पान कीयै,
ऐसो पर द्रव्य सो ता मेरो धन नांही है ।
मैं तो याको नाथ नाहि म तो नाथ चेतना को,
ज्ञानादि अभग रग जाके सग पांहि है ।।
अतरग बहिरग अग परसग भगि,
इन्द्री की उमग तजि जामै पर छाही है ।
होय जो चेतन एसो जसो तो सभाउ तैसो,
तो ए कम बध पुज तो कु न कहा ही है ।।७३।।

---

६६ P चितग्रह । ७० P भयों > भयौं, P अमीत > अमीत ।
७३ P माही > पाहि ।

### आत्मा सक्रिय कथनम्

दोहा—निक्रिय लोह क्रिया लहै, अयस्कांत मणि योग ।
त्यु निःक्रिय सक्रिय हुवै, जीव कर्म्म कै रोग ॥७४॥

### परमात्म स्वरूप कथन—सवैया इकतीसा

शुद्ध बुद्ध चिदानद निरदुन्द भी मुकद,
अफद अमोद कंद अनादि अनत है ।
निर्मल परब्रह्म पूरन परम ज्योति,
परम अगम अकिरिय महा संत है ।
अविनाशी अज परमातमा सु जान जिन,
निरजन अमलान सिद्ध भगवंत है ।
ऐसो जीव कर्म संग-सग लग्यो ज्ञान भूलि,
कसतूरि मृग ज्यु भवन मे अटंत है ॥७५॥

### आत्मज्ञान लाभ हेतु कथन

चौपाई—करम-करम कारिज सौं न्यारा । जे ध्यावहि चेतन की धारा ॥
लहै नित्य पद तेह अनन्त । स्याद्वाद युत सदा महत ॥७६॥
दोहा—ज्ञान दृष्टि चारित्र मय, एक शुद्ध निरदोप ।
स्व स्वरूप एकत्व भजि, करहि कर्म को सोप ॥७७॥

### शिष्य प्रश्न

दोहा—एक द्रव्य मै तीन गुन, कैसे रहै एकत्र ।
यह हम मन सदेह है, कहौ गुरु परम पवित्र ॥७८॥

### गुरु उत्तर कथन—सवैया इकतीसा

जैसे पीत स्निग्ध गुरु तीन गुन भेद विनु,
निरन्तर आदि लेकै कंचन मे रहे हैं ।

---

७६ P की रज सो>कारिज सौं, मंत>सदा । ७७. एकत्र>एकत्त्व ।
७५. P निरद्वन्द, भुवन ।

दहन पचन फुनि तपन ए तीन गुन,
अगनि में एक सर्म जिनवर कहै है ॥
शीतल प्रतल वलि निरमल जल विचि,
तीनौ गुन एक समं स्वभाव सौं वहै है ।
तैसे जीव द्रव्य माहि ज्ञानादि त्रिगुन रहे,
निहच सुभाव से अभेद रूप गहै है ॥७९॥

ज्ञानगुन भेदाभेद कथन

जो विचारीये नय विवहारा । तौ ज्ञानादि जीव सु न्यारा ।
राहु ससि जैसे यह लीजै । है अभेद पै भेद कहीजै ॥८०॥

भेद ज्ञान महिमा कथन—सवया इकतीसा

काम भोग लालच दे सब जीव वशि कीने,
भीने मोह रस मे निरतर विकल है ।
ताकी छाक दूर ह्वै आप पर भेद करै,
ऐसो भेद ग्यान गुन अदोष अमल है ॥
धारावाही रीति लीयै ताको धरै सो सुबुद्धि,
कर्म के मोरन को कारन सबल है ।
अचल सकल चिनु सकाल जगत परि,
रहै भिद्ध ह्वै पै जैसे तोय मे कमल है ॥८१॥

आतम बुद्धि उपादेय कथन

दोहा—आतम बुद्धि शिव को करै, देह बुद्धि ससार ।
तातै तन धी त्याग कै, करि निज गुन सौं प्यार ॥८२॥
पुण्य पाप दोनु प्रकृति, है पुद्गल को खध ।
इन पर आतम बुद्धि जो, इहै करम को बध ॥८३॥

---

८० P शीश>ससि । ८१ P लालची, हरि, परि ।

### अथ शिष्य प्रश्न—सवैया इकतीसा

दुष्ट भाव पाप हेतु शुद्ध भाव पुण्य हेतु,
यातैं दोनुं कर्म माहि हेतु भेद मानियैं ।
पाप उदै है असाता पुण्य उदै होय साता,
यातैं क्षार मिष्ट रूप स्वादभेद ठानीयैं ॥
पाप तो कुगति देय पुण्य सद्गति देय,
गति भेद परतक्ष फल भेद जानीयैं ॥
पाप तो लगे अनिष्ट पुण्य सबही को इष्ट,
संकिलेस सोधिसु सुभाउ भेद आनीयैं ॥८४॥

### अथ गुरु उत्तर कथन—सवैया इकतीसा

गुरु कहै पाप पुण्य दोनु कर्म जाल रूप,
हेतु रस गति फल भेद नाहि लेखीयै ।
कप रोग पाप भोग पुण्य है अकम्प रोग,
दोनुं दुख खानि विनासीक रूप देखीये ॥
पाप सौ अरुचि भाव पुण्य सेती प्रीति दाव,
मिथ्यादृष्टि जीव कुंए कुमति विशेषीये ।
दोनुं जड़ भाव रूप दोनुं को अज्ञान रूप,
इनही सौं न्यारी सोई समकिती देखीये ॥८५॥

### मिथ्यामति वरनन—सवैया इकतीसा

पाप सौ विमुख अरु पुण्य ही कै सनमुख,
सुगति सुं रुख धरै कुगति सौं डरै है ।
करता मैं कारज को कीनी मै कारज ऐसो,
अहं बुद्धि मातो विपरीत रीति धरै है ॥

---

८६. P रति > रीति ।

आपको न पहिचानै ठानै भ्रम भाव मन,
तन धन निज गुन करम कौ करै है ।
कपट कौ आसन अज्ञान कौ विकासन है,
अैसौ मिथ्यामति भवसागर मे परै है ॥८६॥

पुन मिथ्यामति कथन—सवैया इकतीसा

आपकौ न जानै चित्त परही कौ मानै वित्त,
ठानै भ्रम भाव रत करम कहर मैं ।
चित्त माहि धरै वाक सुख ही की काख राखै,
डोलत निसाक राक मत्त ज्यु सहर म ॥
हानि थानि मल खानि जानै न गिलानि आनै,
राचै तामै अति विष वेद ज्यु जहर मैं ।
उललट अटत नित लोटन कबूतर ज्यु,
सुरटन नाहि कबु मिथ्या की लहर मै ॥८७॥

पुन मिथ्यादृष्टि कथन—सवैया इकतीसा

करगत जीवन[1] ज्यु जीवन घटत नित,
छिन-छिन छीन तन मन भी घटतु है ।
काल की न बात जानै कर बहुकाल तात,
तात मात भ्रात सग सान कौ वढतु है ॥
धरम मरम विनु भरम के घेर परचो,
ज्ञान विनु क्रियारत पुण्य को रटतु है ।
इतने पै भी मूरख पुरुष निज रुख नाहि,
सुख मुख भयो नित दुख मै अटतु है ॥८८॥

---

८७ P थानि । ८८ P नीत विन छीन > निनछिन छिन, बु > कौ ।
[1] जल ।

### पुन मिथ्यामति कथन—सवैया तेवीसा

ग्रन्थ पढै न वढै कछु ज्ञान, अग्यान मैं लीन ज्यु पाथर[1] मैं ।
मौन रहै गहै जोग जुगति, सहे वध वन्धन हैय[2] रसैं ॥
आसन मडि आसा सव छंडि, पवन के साधक है हरसैं ।
इती करतूत करै विनु ज्ञान जे, मूढ मिथ्यातमती नरसैं ॥८६॥

### मिथ्यामती दूहा

मिथ्यामति अपराधिनी, परगुन चाहै आप ।
ज्यु ज्यु पर सपति वढै, त्यु त्यु होय संताप ॥९०॥

### पर वस्तु हेय आत्मा उपादेय—सवैया इकतीसा

वचन जुगति चित तन दुति मन थिति,
हित अनहित रति अरति करति है ।
अतेउर पुर वर असन वसन वन,
वस्तु गन अन जहां नयन की गति है ॥
पुण्य पाप आदि देय गेय वेय हेय सव,
सयोग वियोग थिति जामे नित्य प्रति है ।
अक्षर त्रिगुन साथ देवचद गुन नाथ,
उपादेय रूप एक आतमा अमित है ॥९१॥

### पुण्य पाप हेय कथन—सवैया इकतीसा

पुण्य पाप पुदगल मल है अखिल दल,
खल[3] गुल[4] डलि मनि व्यक्ति भेद धरै है ।
याते पुण्य पाप रोध कीने निज वोध सोध,
व्याध की समाधि राग रोष (दोष) झरै है ॥

---

८९. P ग्रहे, सहि, AB साथ कहै>सावक है । ९१. P की रति है>करति है ।
१-पत्थर, २-अश्व और गदहे के समान, ३-तिलो की खली, ४- गुड़ ।

इधन अभाव जैसे अगनि उद्योत नाहि,
बीज के अभाव जैसे वृक्ष वृद्धि टरै है।
तसे भाव कम नास ज्ञान चेतना प्रकाश,
परम अनन्त पद देवचन्द वरै है ॥६२॥

आतम शिक्षा कथन—सवैया तेवीसा

करम उपाधि अनादि के बन्धन, जीत लगी तुमची[४] परसों।
रागरु रोष को रग लगौ जीउ, नील को रग जु कापरसों[६]॥
पारकी सपति आपनी थापि कैं, थापन दावन को तरसौं।
भये तुम ब्रह्म करम्म के कारक, मूरख रास[७] लगे परसौ ॥६३॥

बन्धविधि कथन

दोहा—बधै अपनी लाल सौ, कुलोया[१]वर तियंच।
त्यु अशुद्ध निजभाव सौं, बँधै आतमा खचि ॥६४॥

मिथ्यामति कथन गुरु उत्तर सहित—सवैया इकतीसा

ईश्वर किरत[१] इस आतमा कहत नित्य,
ज्ञान रित[३] मत रत मद मतवारै है।
ईश्वर की इच्छा करि नर फिरै वहु परै,
नरग सरग तिरजग योनि धारै है॥
एते परि जैन कहै आतमा अकृत सत
अरूपी दिगादिवत् अलिपत सार है।
कुगति सुगति यात आनि कोऊ नाहि देत
निज कृत कमफल भोगतै विचार है ॥६५॥

---

५– तुम्हारी, ६– कपडे से, ७– सार।

६४ P वीर पच>तियच। ६५ P नित। अक्रिय>अकृत।

१– रेशम का कीडा या मक्खी, २– कृत, ३– रिक्त खाली।

लोकालोक तीनकाल उतपात ध्रुव नाश,
जाकी ज्ञान ज्योति मांहि जगत समायो है।
ऐसो परमातम आतम महातम धारी,
परम आनन्द कन्द देवचन्द पायो है ॥१०२॥

दोहा—पूर्व कृत निजकर्मफल, ग्रहै भोगवै जीउ।
तो भी ज्ञान वैराग वल, वंधन विना सदीउ ॥१०३॥

शिष्य प्रश्न–सवैया इकतीसा

काम भोग भोगते भी अवन्धक कह्यो ज्ञाता,
एतो वात हम मन माहि न सुहानी है।
श्रावक मुनीश एतै क्रिया करै सव जेतो,
तेती फल विनु विनुकाज की कहानी है॥
दान दया तप जप दम उपशम भाव,
तजेगे कठिन वात जेते जग प्रानी है।
रहेंगे प्रमाद रत निरवन्ध अन्ध जैसे,
ज्ञान मत वन्ध के अवन्ध मति ठानी है ॥१०४॥

गुरु उत्तर वचन—सवया इकतीसा

जैसे विप वेद नर विप को विकार जानै,
करै ताको उपचार विप अपहरै है।
सोई आप विप भखे तो भी कुछ नांहि लखे,
मूरछा न पावै सो तो लोक विप हरै है॥
जैसे नाग मत्रधर नागसों गहावै अग,
आप अडकित रहै नाग ही सो लरै है।
तैसे ज्ञाता पूर्वकर्म जोग भोग भोगवै पै,
रहै अलिप्त तातै वन्ध नही वरै है ॥१०५॥

---

१०२. P कि>कै। १०३. P जीव सदीव।
१०५. P नि नंग>अनिग्त, अनिप्त>अलिमता।

पुन गुर वचनम्—सवया इकतीसा

जैसे कही दावानल जलै अति ही चपल,
जालै पुरवन जामै गिरी कूट जलै है ।
तब कोऊ मन्त्रवादी मन्त्र री सकति सेती,
आगि शक्ति बन्ध राखे तब ताप टलै है ॥
सो तो मन्त्रधर वर तामैं कूद कूद परैं,
फिरैं घिरैं इत उत तो भी नाहि चलै है ।
तसे ज्ञाता बोध शक्ति बन्ध शक्ति रोधकीनी,
भोगवे पैं भोग तोभी कर्म मे न मिलै है ॥१०६॥

शिष्य प्रश्न—सवया इकतीसा

शिष्य कहै स्वामी तुम्ह कही एती बात साचो,
तो भी हम मन माहि संदेह तो रहै है ।
मूढ जैसे भोग रीत समकिती भोगवै हैं,
तो भी तुम बैन मे अबन्ध रीत कहै है ॥
जैसे कोऊ सन्त नर मद्य प आरति, नाहि,
रति माही वाहि कहै मद नाहि गहै है ।
तैसे ज्ञाता द्रव्य भोग भोगवैं पैं राग बिनु,
अभिलाष रस रा तो बन्ध नाहि लहै है ॥१०७॥

जिन मत कथन

दोहा—सर्व भाव निज रूप गत, यह जिनवर की बानि ।
तातैं कर्त्ता कर्म को, वृथा निसेम बखानि ॥१०८॥

---

१०६ P जाल>जार, अगि, मिहैं>मिल ।
१०७ P बैन मे>बन म ।

### आतम गुण वर्णन—सवैया इकतीसा

करतार भोगतार ऐसे जे विकार भार,
अपहार करि वर थिर भावलह्यो है।
गुन घनघाती च्यार ताको वंध तोरि डार,
अमन्द आनन्द कन्द मोद वृन्द वर्यो है।
शुद्ध सांत है अनन्त अहत विचित्र वृत्ति,
परं ज्योति सत्य नित्य सत्य रुप रह्यो है।
सव ज्ञेय मेया मये ज्ञेय करि हेय हरि,
शुद्ध वुद्ध ब्रह्म मेरो सदा काल कह्यो है ॥११६॥

### आतम सरूप—सवैया तेवीसा

मुक्ति को माग सुवाग विराग को, दर्शन ज्ञान चरित्र त्रयी है।
तन्मय आतम आतम वेदिकै, मोह उच्छेदन रीति लयी है॥
आतम ज्ञान कला कलिवै जमु, निर्मल संवर वुद्धि भयी है।
सो नर जो कछु कर्म करै सो तो, पूरव कर्म उदीक भयी है ॥११७॥

### पुनः सवैया इकतीसा

करता हु भोगता हुं निरन्तर कारज को,
ऐसो अगन्यान जेतो काल मोकुं रह्यो है।
तेतो काल शुद्ध अनुभव न लहनु विनु,
अज्ञानी जन मन भमन कुं गह्यो है॥
अव सर्वज्ञ जिन वचन अमृत पीत,
अति रसवत सत सन्त रस लह्यो है।
चिरकाल पान करि सुथित सुधृति वर,
अजर अमर परब्रह्म पद लह्यो है ॥११८॥

---

११८. P मोको, लहनु, पीन>पीत, सुधि तसु ध्रुति वरि।

जाही को सवाद स्याद्वाद को प्रमोद होत,
अगणित महा भोग संपदा प्रविष्ट है।
बुद्धि के निधान निरवान थान पामिवै को,
सावधान होत नित ऐसो ब्रह्म इष्ट है ॥१२२॥

**पुनः आत्म महिमा—सवैया इकतीसा**

महाव्रत तप ताप यम नियमादि जाप,
प्राणायाम योग कै अभ्यासी जे प्रवल है।
क्षुधा तृषा शीत क्षिति सोवनादि परीषह,
अनुलोम प्रतिलोम माहि नांहि चल है॥
इत्यादिक क्रिया गुन जाके जान पनै विनु,
नाथहीन सेना जैसे अति निरवल है।
जाके जाने देख्ये सव जान्यौ देख्यो जग द्रव्य,
अैसो परब्रह्म मेरो ध्यान सु सफल है ॥१२३॥

**चिदानन्द उपादेय कथन—सवैया इकतीसा**

सतत अनन्त तेज पुञ्ज सो विराजमान,
दलित अज्ञान मल अचल अमल है।
सोई तत्त्व गह्रो भैया रहै भव कीच वीच,
तो भी यातै भिन्न जैसे पंक में कमल है॥
इंद्र चंद्र चक्रवर्त्ति पद सुख को सवाद,
जाके सुधा स्वाद आगै मानु क्षार जल है।
ऐसो परमातमा मैं सोहुँ सोह ध्यान गम,
अगम परम ब्रह्म धाम में सकल है। १२४॥

---

१२४. P एसो, परब्रह्म ।

अशुद्ध जीव कथन बहिरात्मा की निन्दा—सवैया तेवीसा

ग्रन्थ भने सब सासन के, अभिमान धरै विचरै जग जेते ।
आपको पण्डित मुख्य कहाय, करै नित्य वाद विवाद अचेते ॥
आतम बुद्धि तजै न सरीर सों, क्या पढिके गुनिके समझंते ।
पाठ पढ्यौ गुन कारन ना कछु राम हि राम जपत ज्यु तोते ॥१२५॥

जैन धर्म प्राप्ति कथन—सवैया तेवीसा

मैं बहु काल अज्ञान की चाल मे, आपने रूप के भाव भुलानो ।
सो निज रूप लह्यो सुलह्यो अब, मैं सब मैं भवसी सुलझानो ॥
चेतनवंत सदा अति उज्जल, सत अनन्त सुज्ञान मिलानो ।
ज्ञान को बीज अखेज निरजन, सज्जन श्रीजिन धम पिछानो ॥१२६॥

आत्म पाठ स्तुति कथन—सवैया तेवीसा

आतम सु मथि आतमज्ञान को, भानु उद्योत ज्यु ज्योति जढै है ।
वास को काठ घसत ज्यु आपमें, आपमु ज्यु दव दाव कढै है ॥
याहि तें आतम मगन मती, विरली सुव्रति शिव भाग चढै है ।
आतम ज्ञान विना मरनो नहि, साधक आतम पाठ पढै है ॥१२७॥

चौपाई—जैसे रजु सरप भ्रम माने, त्यु अजान मिथ्यामति ठानै ।
देह बुद्धि को आत्म विचारे याते भम भम हेतु पसारे ॥१२८॥'

अज्ञान विलास कथन—सवैया तेवीसा

मैं बहु वेर अज्ञान के फेर मैं और की औरति हेर न धायो ।
बँध्यो भव लोह विमोह की नीद मैं, ज्ञायक दृष्टि को तेज दवायो।
आतम बुद्धि भई पर पैं, हरपैं अरपैं निज मीत कहायो
'चद' कहै गुन चद लहै बिनु काल अनन्त गमन्त गमायो ॥१२९॥

१२६ P सुनानी, अखीज । १२७ P ना>नहि ।

### ज्ञान जागृत दशा—सवैया इकतीसा

याहि कै पिछान्यौ अति अतिसै चेतन सत्ति,
जाग्यै जामै तीन लोक अलोक समाने है ।
याही कै सरूप जान्यै जानै पट भाव सव,
एतो पट भाव कै पिछलगू कहानै है ॥
अतिही निसत्त मति शास्त्र कै विचित्रताई,
जाकै जानपनै विनु श्रम रूप ठाने है ।
जैसे कन विनु तुस खडन है निकारन,
तैसे ज्ञान विनु सव काज निफलाने हे ॥१३०॥
जाके अनुभव सेती भागी भव भय भीति,
निज परतीत सो अनन्त नीत जागे है ।
जैसे भान के उद्योत सव जग ज्योति होत,
भासै घट पट भाव अन्धकार भागे है ॥
तैसे जाकै तेज आगै राग द्वेप ग्रन्थि भागै,
लागै न करम नव शिव जाके आगे है ।
परम आनन्द कन्द देवचन्द सुखकर,
धरमी व्रती मुनीश जाकै ध्यान लागे है ॥१३१॥

दोहा—आतम आतम ध्यान गत, न भजे और उपाय ।
जैसे पावक काठ विनु, सहिजै उपशम थाय ॥१३२॥

### पुनः आत्मा गुन कथन

छप्पय—परम सुखी श्री थान, नाहि को दूजो यातै ।
निरभय पद ए मुख्य, और सव जन की वातै ॥
यहै सत रस जान, मोख्य मारग भी एही ।
कर्म वृक्ष के छेद, यहै फरसीज अवैही ॥

---

१३०. P एते, पिछानकु । १३१. P भागे, अनित नित नित जागी है ।

इह ज्ञानवान भगवान वर,ज्ञानादिक गुन नय वहै ।
यह भजो रमो जानो इहै, सवमाहि दुगम इहै ॥१३३॥

अथ चेतन गुन कथन—सवैया तेवीसा

ज्ञानि ! अज्ञान के हेतु भए तुम, आपही तै भमते भव माही ।
कारक बुद्धि भई परसो, तरसौ चित मैं सुख सपति पाही ॥
आपकौ जानि के ध्यान मैं आनिकै, शुद्ध मुनी निरवान को जाही ।
आपको नायक आप ही चेतन, चेतनता गुन ज्ञान कौ चाहौ ॥१३४॥
भोग सजोग ज्यु भोग के गेह ते, नेह तैं या भव तैं विरचै जे ।
भावहि आतम आतम ते वर, आतम ज्ञान कला अरचै जे ॥
मोह की जेल को ठेल कै ते नर, या भव कै सुख ना परचै जे ।
सम्यक् ध्यान हियै निज आनि कै,कम को भरम सही खरचै ते ॥१३५॥
राग विना जन तिक्त कसाय ज्यु, औषध सु चित प्रीति उतारै ।
आतुरता विनु आतुर ते नर देह की सार कर दिन सारै ॥
दर्शन मोह विना चिमूरति, चेतन चेतन सुप सभारै ।
भोग सजाग को जोग करै नहीं, साधु सदा चित ज्ञान को धारै ॥१३६॥

पुन चेतन गुन कथन—सवैया तेवीसा

अतर तत्त्व विलोकि कीया जिम, भानु उदै सव वस्तु प्रकासै ।
रहै जग म जग रीति धरै नही, आप गुनै करी उज्जल भासै ॥
माह की नीद मैं घूमित चेतन, देखत स्वप्न भवादि उलासै ।
आप मैं आप ममाय रहे ध्रुव, शुद्ध निरजन भाव अभ्यासै ॥१३७॥

ज्ञान विलास कथन—सवैया तेवीसा

ज्ञान विलास अभ्यास किया विनु, कम को भ्रम नदीउ वधारै ।
इद्रिय पच प्रपच कर चित, या रस प्यार अपार सभारै ॥

---

१३४ P आपत ही ।
१—जाना ।

चिनमैं चेतन खान दरशन भासमान,
अनुभव ज्ञान जान आन गुन हीन है ।
अक्षर त्रिगुण इंद देवचंद महानंद,
परम अमृत सन्त पद लयलीन हैं ॥१४७॥

## दोहा-कुण्डलियाँ

थैसो चेतन ब्रह्म वर समता नारि वियोग ।
चित थिरता न लहै कहुँ, पावहिं बहु विधि सोग ॥
पावहि बहु विधि सोग, जनम मरनादि खेद अति ।
भव भव भ्रमण भमत जहर जाहर जु विरह चित्त ॥
छिन भगुर गुनहीन गह्यो आतम कर ए तन ।
निज प्रिय विनु बहु भर्म ब्रह्म वर ऐसो चेतन ॥१४८॥

## आतम समता वियोग—सवैया तेवीसा

मीत विहीन मैं दीन भयो अति, मो चित सो थिरता न लहै है ।
यहै जग मैं दिन राति निरतर, अन्तर तैं थिरता न गहै है ॥
आतम मीत कैं सुख वियोग सु, दुख पर्यो सुख कुंज चहै है ।
सो सुख तो निज ज्ञान के आगम, जो कवहुँ पर कुं न वहै है ॥१४९॥

## पुन. आतमा के विशुद्ध गुन कथन—सवैया तेवीसा

आथिरता थिरता समता लहि और के ठौर तो नाहि रुलैंगे ।
चित्त प्रवृत्ति को अति निवृत्ति मैं, या गुन गान में ठीक घुलैंगे ॥
जां लगि चेतनता मुझ मैं थिर, त्यां लगि या गुन त्रय न भूलैंगे ।
'देव' कहै निज देव की सेव सी, या भव टेव कों दूर ठिलेंगे ॥१५०॥

---

१४८. P जह रज्जु > जहर जाहरनु क्षण > छिन, करण > कर ए ।
१४९ P मित्त, ज्ञान > गान ।

चेतन समता प्रीति कथन

दोहा—चेतन चेतनता सहित, परम धरम गुन थान ।
पावे वर निरवान पद, समता प्रीति निधान ॥१५१॥

अथ कवि निज लघुता कथन—सवैया तेवीसा

मैं जिन आगम तै जु उल्लधि कै, जो कछु वात विरुद्ध बखानी ।
सो तुम सोधि कै भाखहु पडित, जाही की वुद्धि सुवुद्धि निसानी ॥
गहो गुन भी सुनि के तुम सज्जन, शास्त्र को अथ सुतत्त्व पिछानी ।
बोजि सुवोधक ग्रन्थ गहै वुध, डारि के सपति एह विरानी ॥१५२॥

अथ पूर्व्व कवीसर के गुन वर्णन—सवैया इकतीसा

पाठक सु पाठही के निवारन आठही के,
हस राज राज पति नामे हस राज है ॥
ताके कौन है कलश (श) त अडवीस जुत,
ज्ञान ही के जान अर दसन के राज है ॥
तत्त्व के पिछान जान ताही कौ निधान मान,
विमल अमल सव ग्रन्थ सिरताज है ।
आपा पर भेद कर पर ब्रह्म भाव भर,
शुद्ध सरधान धर नरताकै काज है ॥१५३॥

दोहा—हिन्दू धम वीकानयर, कीनी सुख चोमास ।
तहा एह निज ज्ञान मे, कीयो ग्रन्थ अभ्यास ॥१५४॥

अथ कवीसर के गुरु के नाम कथन—सवैया इकतीसा

वर्त्तमान काल थित आगम सकल वित्त,
जग मे प्रधान ज्ञानवान सव कहै है ।
जिनवर धमपरि जार्न। परनीन थिर,
और मत बात चित्त माहि नहिं गहै है ॥

१५२ P खडित जाही की मोह निशानी, गहो > गहै ।
१५३ P सलस > कलश । १५४ P तिहा ।

जिनदत्त सूरि वर कही जो क्रिया प्रवर,
खरतर खरतर शुद्धरीति वहै है ।
पुण्य के प्रधान ध्यान सागर सुमति होके,
साधुरंग साधुरंग राजसार लहै है ॥१५५॥

दोहा—सब पाठक सिर सेहरो, राजसार गुणवान ।
विचरै आरज देश मे, भविजन छत्र समान ॥१५६॥

सवैया इकतीसा

ताके शीस है विनीत परभीत सौ वितीत,
साधु रीति नीति धारी गुन अभिराम है ।
आतम ज्ञान धर्म धर वाचक सिद्धान्तवर,
अति उपसंत चित्त ज्ञानधर्म नाम है ॥
ताके शिष्य राजहंस राजहंस मानसर,
सुप्रधान उद्यमादि गुन गन धाम है ॥
अंतेवासी देवचन्द कीनो ए गरंथ वर,
अपनो चेतनराम खेलिवै कुं ठाम है ॥१५७॥

दोहा—कीनो इहाँ सहाय अति, दुर्गदास शुभ चित्त ।
समझावन निजमित्त कौ, कीनों ग्रंथ पवित्त ॥१५८॥

अथ शास्त्र के श्रोता तिनके नाम

आतम सभाव मिठुमल्ल कोपहारी दीठौ,
भैरुदास भेउदास मूलचन्द जान है ।
ज्ञान-लेखराज वर पारस स्वभावधर,
सोम जीव तत्त्व परि जाको सरधान है ॥

---

१५७. सिवंतवर । १५८. P यहां ।

ज्ञानादि त्रिगुनमत अध्यातम ध्यान मत,
मूनतान थानवासी श्रावक सुजान है ।
ताकी धम प्रीति मन आनि के गरथ कीनौ,
गुन परजाय धर जामैं द्रव्य ज्ञान है ॥१५६॥

दूहा—अध्यातम शैली सरस, जे मानत सो जैन ।
ते वाचेंगे ग्रन्थ यह, ज्ञानामृत रस लैन ॥ १६० ॥
गुन लच्छन पहिचानि कैं, हेय वस्तु करि हेय ।
चिदानन्द चिन्मय अगम, शुद्ध ब्रह्म आदेय ॥१६१॥
परमातम नय शुद्ध धरि, शिव मारग एहीज ।
यहै मोहमैं नवि भर्म, यही ग्रन्थ को बीज ॥१६२॥

संवत वर्णन

दोहा—विक्रम संवत मान यह, भय[०] लेश्या[६] के भेद ।
शुद्ध सयम[१७] अनुमोदिनैं (१७६७) करि आश्रवको छेद॥१६३॥
ता दिन या पोथी रची, बध्यो अधिक संतोष ।
शुभ वासर पूरन भई, प्रथम जिनेसर मोष ॥१६४॥

अथ ग्रन्थ महिमा—सवैया इकतीसा

गुण को निधान है कि मानो निरवन है कि,
साचौ जिन वान यामैं अधिक उदार है ।
मानी मद भजन है मिथ्यामति भजन है,
ज्ञान दृष्टि अजन शिलाका गुणकार है ॥
राम को रमन है कि दुष्ट को दमन है कि,
परका वमन है अपार पारावार है ।
सन को सवाद है कि शुद्ध स्याद्वाद याम,
और का विषाद नाहि मानो उरहार है ॥१६५॥

---

१६१ P चिन्मय ।

दूहा—स्यादवाद युत द्रव्य पद, जहां बखानी ठीक ।
नामे 'द्रव्य प्रकाश' यो, ज्ञान ग्रंथ तहकीक ॥१६६॥

पुनः ग्रन्थ महिमा—सवैया इकतीसा

परनु प्रतीत नांहि पुण्य पाप भीति नांहि,
राग दोष रीति नाहि आतम विलास है ।
साधक की सिद्धि है कि बूझवै कु बुद्धि है कि,
रीझवै कु रिद्धि ज्ञान भान को विकास है ॥
सज्जन सुहाग दूज चंद ज्यु चढाव है कि,
उपशम भाव यामै अधिक उल्लास है ।
अन्य मत सौं अफंद वंदत है देवचंद,
ऐसे जैन आगम मै द्रव्य को प्रकाश है ॥१६७॥

दोहा—ज्ञान ध्यान सुख थान यह, यहै मुगति को पथ ।
जीवद्वार पूरन भयै, पूरन भयो गरंथ ॥१६८॥

इति श्री देवचंद्र मुनि विरचिते द्रव्य प्रकाश (व्रज) भाषा ग्रन्थे
तृतीयं जीवद्वारं समाप्तम्



A प्रति पत्र १६ अभय जैन ग्रन्थालय, बीकानेर प्रति नं० ८००६

B प्रति पत्र ५० महिमाभक्ति भंडार, बड़ा उपाश्रय बीकानेर व० न० ५८.
ग्र० १०५२

P प्रति प्रकाशित श्रीमद्देवचन्द्र भाग २ वी.स. २४४५ वि.सं. १९७५ पादरा

# श्री द्रव्यप्रकाश सार

## प्रस्तावना-प्रारम्भिक वक्तव्य

### (विदुषी आर्यारत्न श्री सज्जन श्रीजीमहाराज)

विश्व के समस्त दर्शन इन तीन आधारभूत प्रश्नों पर ही अवलम्बित हो निर्मित हुए हैं वे तीन प्रश्न हैं—(१) जगत् क्या है ? (२) आत्मा क्या है ? (३) परमात्मा क्या है ? प्रत्येक दार्शनिक ग्रन्थ में विशेषतया इन्हीं तीन को विशेष रूप से व्याख्या की गयी है इन्हीं का उत्तर देने का प्रयास किया है और जिज्ञासु की शंकाओं का समाधान भी यथाशक्ति किया गया है।

भारतीय दर्शनों में 'चार्वाक दर्शन' के अतिरिक्त सभी दर्शन अध्यात्मवादी है। उनका मुख्य लक्ष्य परमात्म स्वरूप बनना या ब्रह्मलीन हो जाना है। आत्मा के वास्तविक स्वरूप को समझ लेने और उसे प्रकट करने के लिए ही जगत् का स्वरूप भी समझना अनिवार्य है। जैन दर्शन जगत् को षड्द्रव्यमय मानता है। छह द्रव्य इस विश्व में सदा शाश्वत विद्यमान रहते हैं। इनमें से एक का भी कभी सर्वथा अभाव नहीं होता।

भारतीय दर्शन पुराकाल से 'द्रव्य' को मान्यता देते रहे हैं। कतिपय दर्शन द्रव्य को 'पदार्थ या तत्त्व' भी कहते हैं, बुद्ध उसे 'सत्' भी मानते हैं। सारांश कि विभिन्न दार्शनिक एक ही वस्तु को भिन्न-भिन्न नाम से अभिहित करते आ रहे हैं।

भारत की प्राचीन भाषाओं प्राकृत व संस्कृत में इस विषय पर रचित सैंकडों ग्रन्थ अब भी प्राप्य हैं और उनका अनुशीलन तत्तद् भाषाविज्ञ करते हैं। उपर्युक्त दोनों भाषाओं में गुम्फित ग्रन्थों के अनुवाद, विश्व की कई भाषाओं में हो चुके हैं। जैन दार्शनिक ग्रन्थ भी उनमें सम्मिलित है।

जैन दर्शन मान्य षड्द्रव्य निम्न है—

(१) धर्मास्तिकाय, (२) अधर्मास्तिकाय, (३) आकाशास्तिकाय, (४) काल, (५) पुद्गलास्तिकाय, (६) जीवास्तिकाय।

जैन आगमो व प्रकीर्णग्रन्थो मे उन्ही पर विषद विचार समुपलब्ध है। मुख्य द्रव्य जीवास्तिकाय है—आत्मा है, उसी को समझने के लिए अन्य द्रव्यो को विशेषतया-पुद्गलास्तिकाय को समझने की आवश्यकता है, क्योकि आत्मा की अनन्तशक्ति पुद्गल के द्वारा आवरित है। इस आवरण का सर्वथा हट जाना ही 'मुक्ति' है।

वैसे सभी दर्शनो का लक्ष्यमुक्ति है, पर जैनदर्शन की मुक्ति की अपनी विशिष्टता है। प्रत्येक धार्मिक क्रिया का केन्द्रीय-लक्ष्य 'मुक्ति' है।

अन्य द्रव्यो के साथ आत्म द्रव्य का सम्बन्ध कैसा है? शाश्वत है या अशाश्वत। सापेक्ष है या निरपेक्ष। हेय है या उपादेय। क्या हानिलाभ है? सम्बन्ध क्यो है? कैसे छोड़ा जाय? किन द्रव्यो से छूटना है? किन मे रहता है? इत्यादि विचारणाएँ दार्शनिक ग्रन्थो मे की गयी हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थ 'द्रव्यप्रकाश' भी जैन दार्शनिक विचारधारा का प्रतिनिधित्व करता है। द्रव्याणुनुयोग के महान् ज्ञाता १८ वी सदी के विज्ञ सन्त प्रवर श्रीमद् देवचन्द्र गणिवर्य महोदय ने शास्त्रो का रहस्य मन्दबुद्धिजनहितार्थ तत्कालीन जनभाषा मे भी प्रकट किया है। वैसे उन्होने संस्कृत व प्राकृत मे भी अनेक ग्रन्थो की रचना की है। परन्तु वे तदभाषा विज्ञजन ही हृदयङ्गम कर सकते हैं। समभावी सन्त-पुरुषो की दृष्टि सर्वत्र सम होती है, सामान्यजन की कल्याण भावना ने साधारण बोलचाल की भाषा—राजस्थानी, गुजराती और तत् सामयिक कविजनादृत व्रजभाषा मे भी उन्होने गद्य व पद्य साहित्य का सृजन किया। उन्ही मे से एक यह लघु रचना व्रजभाषा मे गुम्फित है। इसमे दोहा, कवित्त, सवैया आदि छन्दो मे द्रव्य स्वरूप का सुन्दर, सरस एवं सरल वर्णन प्रस्तुत किया गया है।

## ग्रन्थ के प्रारम्भ का सार

मगलाचरण मे प्रथम सिद्ध परमात्मा को नमस्कार करने के साथ ही स्याद्‌वाद भाव को भी नमन किया है, वस्तु का यथार्थ ज्ञान स्याद्‌वाद से ही होता है। स्याद्‌वाद द्वारा स्वपर का भेदज्ञान कर स्व आत्मा को मुक्त किया जा सकता है। तदनन्तर अध्यात्म की महत्ता,मोह का विलास—जिससे आत्मा भोगों मे आसक्त रह कर स्वयं को भूला हुआ रहता है। फिर षड्‌द्रव्य—१ धर्म, २ अधर्म ३ आकाश, ४ काल ५ पुद्‌गल और ६ जीव का नाम मात्र वर्णन कर स्वय की लघुता प्रकट करते हुए कहा है—

'भूधर वामनरूपो मरति बिनु वहै ऐसो लम्बी करि भुजा मैं तो मेरु चूला फरसो, तैसे मैं अलपबुद्धि महा वृद्ध ग्रन्थ मण्ड्यो,पण्डित हँसेंगे निज ज्ञान के गहर मा।।

एक पूर्वक ज्ञान हीन पर भी गर्व का अशमात्र नहीं। इस नम्रता ने ही उन्हें इस काल मे गवमा व और भवान्तर म तीर्थकर या सवक बनाया है।

'द्रव्य प्रकाश ग्रन्थ के पठनाधिकारी सम्यग्दर्शनवान् व्यक्ति ही स्वीकार किये हैं। फिर देशविरति श्रावक कौन होते हैं? इसे बतलाया है। पुन वे आरम्भ म सिद्ध स्तुति कर चुके हैं, अत शेष पदों—अरिहन्त, आचार्य, उपाध्याय एव साधु की स्तवना की है। 'द्रव्यस्तवना से पुण्य बन्ध और भावस्तव से केवलज्ञान की प्राप्ति होती है' इसे स्पष्ट करते हुए श्रीमद् कहते हैं—

"द्रव्यस्तवना साध की, करतां पुण्य प्रकास।
आतम के गुन गावतां, केवलज्ञान विलास।।"

प्रत्येक स्तवना में स्तवनीय का स्वरूप समझाया है। आगे अविरति आदि बन्ध हेतु बतलाते हुए जो स्थानक तथा चारित्र जहां जिस गुणस्थान में पूर्ण होता है वहीं सिद्ध मुक्त होते हैं यह कर मिथ्यादृष्टि—स्वपर का

अभाव, पुद्गलरमणता एकान्त पक्ष का ग्रहण, पुण्याकांक्षा, कुगतिगमन का भय, सद्गति की अभिलाषा आदि को हेय बताया है। प्रस्तुत द्रव्य प्रकाश में तीन अधिकार हैं जिनमें से प्रथम में धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय एवं कालइनचार द्रव्यों का वर्णन है। दूसरे अधिकार में पुद्गलास्तिकाय एव तीसरे में जीवास्तिकाय का वर्णन है।

## प्रथम अधिकार

फिर ग्रन्थारम्भ करते हुए ग्रन्थपरिचय देते हैं कि जिसमें छहों द्रव्यों का स्याद्वाद पूर्ण वर्णन है ऐसा 'द्रव्य प्रकाश' ग्रन्थ सम्यक्त्व धारण करने के लिए है। यहाँ शिष्य शंका करता है कि अन्य धर्मास्तिकायादि पाँच द्रव्य जानने की क्या आवश्यकता है? जो ज्ञान रूप और आदेय है, उस चेतन द्रव्य-आत्मा को जान लेना ही काफी है। उसके उत्तर में कहते हैं कि—यद्यपि चेतन द्रव्य अनन्त गुण वाला है, वही ध्येय तथा आदेय-ग्रहण योग्य है, किन्तु वह स्वयं को भुला कर भव-कीच में फँसा हुआ है, स्वयं का भान होने पर मुक्त रूप से विचरने लगता है। चेतन की भूल का कारण पर-जडपुद्गल की संगति है। इसी कारण चञ्चल 'बन कर भ्रमण करता' है, पर को जानने पर उसका त्याग किया जा सकता है। अत. दोनों को ही पण्डित जन बतलाते हैं। भेदज्ञान इसी से होता है और वही मुक्ति का पथ है। इसी में ज्ञान व ज्ञेय है, भेदज्ञान बिना ध्यान व ध्येय की शुद्धता नहीं होती।

निश्चय और व्यवहार, दोनों नयों से भेदज्ञान करना चाहिए, शुद्धनय निश्चय यथार्थ सत्यस्वरूप का बोधक है, व्यवहार क्रिया उससे विपरीत और भेदज्ञान में कारणरूप न होने पर ज्ञान दृष्टि से त्यागने योग्य हैं, वस्तु को पहचान कर निजस्वरूप को शुद्ध करने का निश्चय कर लेना यह शुद्धनय का स्वरूप है; यही हमारा सम्यक् मित्र है; इसके जैसा और कोई मित्र नहीं। ऐसे रत्नत्रय के स्वामी और अन्तर्यामी देव अन्य कौन हो सकते हैं? अर्थात् शुद्ध स्वरूप को प्राप्त सिद्ध भगवान् ही हैं, ऐसे शुद्धनय से ही हमारी स्थिर प्रीति है।

जिसका आधार मात्र तत्वहीन क्रिया हो वह बाह्यलिङ्ग व्यवहार नय है। इसमे भी शुद्ध व्यवहार तत्वज्ञान युक्त क्रिया ग्रहण योग्य और अशुद्ध व्यवहार त्यागने योग्य है।

निश्चय शुद्ध नय की अपेक्षा यह आत्मा नि मय निष्कलङ्क चन्द्रवत् है। अनादि अनन्त है और मात्र द्योतक है।

यहाँ शिष्य का सन्देह होता है, वह पूछता है—आपने व्यवहार नय को ज्ञानहीन पर और हेय बतलाया, फिर जैन शासन मे इसका वर्णन व व्यवहार क्यों है ?

उत्तर—मैंने आत्म तत्त्व का जानने के लिए व्यवहार व निश्चय दोना नयो का ग्रहण किया है। श्रीतीर्थकर भगवान् न तीर्थ प्रवृत्ति निमित्त दोना नय बतलाये हैं।

निश्चय लक्ष्य है, प्रवृत्ति व्यवहार मय होती है। शुद्ध व्यवहार द्वारा अशुद्ध आत्मा शुद्ध बनता है। भेदज्ञान पूर्वक प्रवृत्ति शुद्ध व्यवहार है। भेद-ज्ञान ही मुक्त होने म सहायक बनता है, भेदज्ञान के अभाव मे मुक्त नही हो सकता। अत भेद ज्ञान की महत्ता बतलाते हुए कहते हैं—जसे कोई भव्यात्मा सदव ज्ञान म लीन रहता हो, वह कर्मों के बन्ध को एक क्षणमात्र म उखाड फेंकता है, उसम भेदज्ञान ही मुख्य कारण है। वह चतुर और विवेकशील है, स्वपर का ज्ञाता है। बन्ध के चक्र म फँसा हुआ तो आठा प्रहर मात्र कर्मबन्ध ही करता है और जाल मे फँसकर ससार म भ्रमण करता रहता है। स्वपर भेद ज्ञानवाला ज्ञान स पुष्ट आत्मा कर्मसमूह को अपने क्षेत्र आत्मप्रदेश म नही आने देता, अपने गुणों में निवास करते हुए गुण ज्ञान दर्शनादि की रूप राशि का भास होता रहता है और वह स्वय को आत्मप्रदेश रूप अखण्ड समझता है। भेदज्ञान रहित आत्मा अनादि काल से मेघमालाओ से आच्छादित सूर्य के सदृश होता है। उसे अपने परमात्मस्वरूप का भान नही होता और स्वय को पर-कर्म का कर्ता निश्चय से मानता रहता है। निश्चय नय की अपेक्षा से

आत्मा कर्म का कर्त्ता नही, ऐसा सद्गुरु के उपदेश से जब आत्मा जान लेता है, तब वह अनादिकालीन मिथ्यात्व की निद्रा को त्याग कर जाग्रत हो जाता है, और चिन्तन करने लगता है— "मैं परद्रव्य-पुद्गल जड़रूप नही हूं, न यह पुद्गलादि परद्रव्य मेरे हैं" ऐसा भास-ज्ञान होने पर उसे बन्ध कैसे हो सकता है। अत. भली प्रकार जान कर व देख कर स्वय के परमश्रेष्ठ पद को ही ग्रहण करो, उस पद के सम्मुख अन्य पद कभी आत्मा को अच्छे नही लग सकते । प्रमाण, निक्षेप, नय आदि का ज्ञान उस परमतेज के आगे अस्त हो जाते हैं, स्वरूप ज्ञान व भेदज्ञान ही मुक्ति का उपाय है।

'आत्मा पर भाव का कर्त्ता नही' यह विचार कैसे करें ? इसकी रीति बतलाते हैं—

"आठो कर्मो की प्रकृतियो का बन्द, उदय, उदीरण, सत्ता, भोग आदि सभी कर्म सम्बन्धी कार्य पुद्गल-जड़-पररूप हैं। मैं तो इनसे पृथक् स्वतेजोमय ज्ञानादि तेज से पूर्ण कर्म विमुक्त हूँ" यह चिन्तन आत्मा को स्थिर बनाने वाला है, यही आगे के पद्य मे स्पष्ट किया है।

श्रीमद् उदाहरण देते है कि जैसे वायु के स्तम्भित हो जाने पर सरोवर का जल स्थिर हो जाता है, वैसे ही ज्ञाता जीव कर्म को पृथक् समझता हुआ बन्ध मुक्त रहता है । अनन्तज्ञान के स्वामी आत्मा के साथ जो परभाव लगे हुए हैं उन्हे ज्ञानयोग से दूर करता है।

'जो आत्मा स्वयम्भू चेतनस्वरूप, अमल अनन्त बलशाली, त्रैल्योक्य का अधिपति है उसी का स्थिर होकर ध्यान करो और लोक से सम्बन्ध त्याग दो। इस प्रकार आश्रव का नाश होने पर संवर मय-स्वरूप बने हुए आत्मा को कर्म जो आत्मा के लिए अभोग्य हैं, उनसे कौन बाँधकर रख सकता है ? अर्थात् सवर भाव—त्याग सयम मे रहने से कर्म नही बँधते । वर्णादि सभी शरीर के अंग हैं, उस शरीर का धारण कर्म वश होता है, जैसे स्फटिक के पीछे भाँति-भाँति के रगीन पत्र लगा देने से स्फटिक वैसे रग का दिखने

लगता है पर वास्तव में उससे पृथक है। वैसे ही आत्मा भी कर्म संयोग से विभिन्न शरीरादि रूप एवं परपरिणति रूप भासने लगता है। यद्यपि आत्मा स्फटिक के समान उज्ज्वल निर्मल है, तथापि रागद्वेष मोह अज्ञान की उपाधि के कारण संसार में रहता हुआ अज्ञान के वश विकल व्यग्र रहता है। फिर भी अपने ज्ञानादि स्वभाव का त्याग नहीं करता। जैसे स्वर्ण विविध भांति के आभूषणादि का रूप धारण करता हुआ स्वर्ण रूप ही रहता है और कृष्णपक्ष में राहु के कारण चन्द्र कला घटती दिखती है, किन्तु राहु से चन्द्रमा पृथक् है। वैसे ही पुद्गल के संग रहा हुआ आत्मा भी उससे वास्तव में पृथक है।

## संसारी आत्मा का स्वरूप

संसारी आत्मा अज्ञानवश पर परिणति रागद्वेष मोह काम आदि आदि को अपनी और स्व की ज्ञानादि शुद्ध परिणति को पर मानता है, अतः रागी द्वेषी अहंकारी मैं हूं ऐसे विकल्प रूप मन से मिला हुआ कर्मों का बंध करके संसार में व्यग्रता पूर्वक भ्रमण करता रहता है। जैसे किसी को भूत लग जाय वह अपना भान भूल जाता है, वैसे ही यह जीव भी मोहभूत वश भान भूलकर कर्म बांधता रहता है। पर संयोग से स्व को पर का कर्त्ता मानता है जब ज्ञान से स्व ज्ञानादि को अपना और पर रागादि भावों को पर मान लेता है और छोड़ देता है तब अकर्त्ता होता है।

जगत् में षड् द्रव्य हैं उनमें एक चेतन द्रव्य के अतिरिक्त सभी 'पर' ज्ञेय हैं, शुद्ध चेतना से युक्त मात्र जीव ही सदा आदेय ग्रहणयोग्य है। धर्मास्तिकाय आदि पांच जड़ और हेय हैं, तथापि ज्ञेय तो हैं ही, अतः स्याद्वादनयपूर्वक उनकी स्पष्ट व्याख्या करता हूं। प्रथम द्रव्य का लक्षण बतलाते हैं।

## द्रव्य लक्षण

जो सदा विद्यमान रहे, जिसमें उत्पाद व्यय और ध्रौव्य होता है, वह सद् का लक्षण है। जो सत् रूप है वह द्रव्य है। तत्त्वार्थ सूत्र में भी "उत्पाद

